( मुख्य ऋत्विजों को मिलने वाली दक्षिणा के तृतीयांश के अधिकारी=तृतीयिनः ) ; ग्रावस्तुत्, उन्नेतृ, पोतृ, सुब्रह्मण्य ( मुख्य ऋत्विजों को मिलने वाली दक्षिणा के चतुर्थांश के अधिकारी=पादिनः ) ; a priest, sacrificing at the proper season or regularly ; they are sixteen : होतृ, अध्वर्यु, उद्गातृ, ब्रह्मन् (=chief priests=अर्धिनः ; they get the half of the entire dakṣiṇā) ; मैत्रावरुण, प्रतिप्रस्थातृ, ब्राह्मणाच्छंसिन्, प्रस्तोतृ (=अर्धार्धिनः =they receive half of what the chief priests get) ; अच्छावाक, नेष्टृ, अग्नीध्र, प्रतिहर्तृ (=तृतीयिनः= they get one third of the amount given to the chief priests) ; ग्रावस्तुत्, पोतृ, सुब्रह्मण्य, उन्नेतृ ( =पादिनः=they receive one fourth of what is given to the chief priests).

ऋतवो व्यापद्यन्ते ऋतुएं उलट-पुलट जाती हैं ; the seasons miscarry or fail.

ऋत्व्य ( ऋतु- ) वि० स्त्रियों के ऋतुधर्म का काल, वह काल जब स्त्रियों का आर्तव-शोणित बहता है ; menstruation period or mensis.

ऋद्ध [ √ऋध् 'वृद्धौ' ] (1) वि० समृद्ध, धनवान्, सिद्ध या पका अन्न ; prosperous, thriving, cooked food. (2) पुं० विष्णु भगवान् ; god Viṣṇu. (3) —द्धम् न० निष्कर्ष, विकास ; conclusion, development.

ऋद्धि [ √ऋध्+ति ] स्त्री० बढ़ोत्तरी, संपत्ति, ऐश्वर्य, धूमधाम ; progress, wealth, prosperity, royal manner. तु० 'निर्वर्तयिष्यति श्राद्धं भरत ऋद्ध्या', प्रतिमा० 5. p. 295.

ऋद्धिमत् वि० समृद्ध, फलता-फूलता ; prosperous.

√ऋध् [ 'ऋद्धौ', ऋध्यति, ऋध्नोति, ईर्त्सति ] बढ़ना, फलना-फूलना, संतुष्ट होना या करना ; to thrive, prosper, satisfy.

ऋभु [ √रम् ] पुं० वैदिक शिल्पी जो अपने-अपने हाथ की सफाई से देवता बन गये थे ; the divine artisans, who attained immortality through their miraculous skill in fashioning things for the gods.

ऋभुक्षिन् ( -क्षाः NS. ) पुं० इन्द्र ; Indra.

ऋष् [ also √ऋश् 'गतौ', ऋषति] चलना; to go, move.

ऋषभ (1) पुं० बैल, संगीत-सप्तक का द्वितीय स्वर ( वृषभं नर्दितानुकारि ), आदि जिन, काट करने वाली ओषधि, कर्णच्छिद्र, कोलपुच्छ ; bull, the second of the seven notes of our gemut, the first Jina, an antidote, the cavity of the ear, a heron. (2) —भाः पुं० ब० क्रौञ्चद्वीपवासी जन ; the inhabitants of the Krauñcadvīpa. (3) —भी स्त्री० पुरुषाकार स्त्री, विधवा ; a woman with manlike features, widow. (4) वि० श्रेष्ठ ; the best or most excellent.

ऋषभध्वज पुं० शिव, प्रथम जिनेन्द्र ; epithet of Śiva and the first Jina.

ऋषि [ √ऋष् 'गतौ' ऋष्यति ] पुं० वैदिक मन्त्रों का द्रष्टा, मुनि, वेद, साधुसन्त, रोशनी की किरण ; seer or inspired singer of Vedic hymns, Veda, saint, ascetic, ray of light.

ऋषिसूक्त न० वे सूक्त, जो एक ऋषिकी प्रशंसा के रूप में किसी ऋषि को दीखे हों ; all those hymns, which are revealed as the praise of one single seer, are called a 'seer's hymn.

ऋष्टि स्त्री० भाला ; lance.

ऋष्यमूक पुं० यह पर्वत अनगन्दी से 8 मील तुङ्गभद्रा के तट पर है। पम्पा नदी इसी पर्वत से निकल कर पश्चिम की ओर बह कर तुङ्गभद्रा में मिल जाती है ; this mountain is situated 8 miles from Anagandī on the bank of the river Tuṅgabhadrā. The river Pampā rises in this mountain and falls into the Tuṅgabhadrā after flowing west-ward.

ऋष्यशृङ्गाश्रम पुं० भागलपुर से 28 मील पश्चिम में यह आश्रम था ; the sage Ṛṣyaśṛṅga had his hermitage 28 miles to the west of Bhāgalpur.

# ए

एक (1) वि० एक, अन्य, एकल, केवल, मुख्य, श्रेष्ठ, प्रथम, अनुपम, अनोखा, सर्वोत्तम, साधारण, समान, कुछ ; one, alone, the best, chief, first, unique, excellent, common, few. (2) —म् न० एकता, एकक ; unity, a unit.

एककपाल वि० एक कपाल या प्याला-भर ; contained in one cup.

एककर वि० एक काम करने वाला, एक हाथ वाला ; doing only one thing, having one hand.

एककालिक ( or -कालीन ) वि० समानकालीन, केवल एक बार होने वाला ; contemporary, happening only once.

एककुण्डल पुं० बलभद्र, कुबेर ; epithet of Balabhadra and Kubera.

एकखुर वि० एक सुम या खुर वाले (अश्वादि) ; one-hoofed (like horse).

एकगम्य वि० परब्रह्म ; Supreme Being.

एकगुरु वि० सतीर्थ्य ; having the same preceptor.

एकग्राम वि० एक गांव का ; of the same village.

एकचक्र (1) पुं० सूर्य का रथ ; sun's chariot. (2) वि० एक राजा से शासित ; governed by one king.

एकचर वि० एकाकी चरने वाला ; moving or living alone.

एकचर्च वि० तत्पर ; occupied with that only.

एकचारिन् वि० एकान्तवासी ; living or moving alone. —णी पतिव्रता ; devoted wife.

एकचोदन वि० एक सूत्र या विधि पर आश्रित ; based on one injunction.

एकच्छत्र वि० एक राजा से शासित, एक छतरी वाला राज्य ; ruled by one king, unlimited sovereignty.

एकजन्मन् वि० राजा, शूद्र ; king, Śūdra.

एकजात वि० एक मां-बाप से उत्पन्न ; born of the same parents.

एकजाति पुं० शूद्र ; Śūdra (opposed to Dvija).

एकजातीय वि० समान-जातीय ; of the same kind.

एकज्योतिस् पुं० शिव ; Śiva, the sole light.

एकतत्पर वि० एक ही पर ध्यान लगाये ; solely intent upon one.

एकतम वि० बहुतों में से एक ; one of many. —तर दो में एक ; one of two.

एकतस् क्रिवि० एक ओर ; on one side.

एकतान वि० अनन्यवृत्ति ; intent on one only.

एकताल पुं० समन्वित लय ; harmony, unison, song of accurate adjustment.

एकतीर्थ (or -तीर्थिन्) वि० एकाश्रमी, समानाश्रमी ; of the same āśrama.

एकत्र क्रिवि० एक जगह ; at one place.

एकदण्डिन् पुं० एकहंस, संन्यासियों की एक विधा ; a class of ascetics : कुटीचको बहुदको हंसश्चैव तृतीयकः । चतुर्थः परहंसश्च योः यः पश्चात् स उत्तमः ॥, Hārila.

एकदा क्रिवि० एक बार, एक समय, उसी समय ; once, at one time, at the same time.

एकदिश् वि० एक-देशवासी ; living in the same region.

एकदृष्टि (1) स्त्री० स्थिर दृष्टि ; fixed look or gaze. (2) वि० स्थिर दृष्टि वाला ; of fixed gaze.

एकदेवत्य वि० एक देवता को उद्देश करके चढ़ाया, एक देवता से संबद्ध ; offered to one deity, devoted to one deity.

एकदेह पुं० बुध ; the planet Mercury.

एकधन पुं० पात्र-विशेष ; a kind of jug with which water is taken up at certain religious ceremonies. —म् न० भव्य उपहार ; excellent gift.

एकधुर वि० एक धुरी के योग्य, एक काम में लगा ; fit for one yoke, engaged in one work.

एकधुरा स्त्री० एक भार ; one load.

एकनट पुं० मुख्य अभिनेता, सूत्रधार ; principal actor in a drama, Sūtradhāra, who recites the prologue.

एकनायक पुं० शिव ; Śiva, the sole leader.

एकपत्नी स्त्री० पतिव्रता ; faithful wife.

एकपद (1) वि० एक पांव वाला ; having one foot. (2) पुं०—दः रतिबन्धविशेष ; a particular posture in sexual intercourse. —दी स्त्री० पगडंडी, एकपाद वाली गायत्री ; narrow path ; Gāyatrī of one foot. —दा स्त्री० एकपाद ऋक् ; a stanza of one pāda only. —दम् क्रिवि० एकाएक ; suddenly.

एकपर्णा दुर्गा की छोटी बहिन ; name of the younger sister of Durgā.

एकपाण पुं० एक दाव ; a single wager.

एकपात (or पातिन्) वि० एकदम हो जाने वाला ; happening at once, sudden.

एकपिङ्ग (-ल) पुं० वैश्रवण, कुबेर ; Kubera.

एकपुरुष पुं० परब्रह्म ; Supreme Being.

एकप्रख्य वि० हूबहू एक-सा ; singularly a-like.

एकप्रहारिक वि० एक चोट में मरा ; killed by one blow.

एकभाज् वि० नियतप्रासिक ; sure to receive.

एकभूम पुं० एकफर्शी महल ; a palace having one floor.

एकमति (1) वि० जिसका मन एक ही वस्तु पर केन्द्रित है ; having one's mind fixed on one object only. (2) स्त्री० एक विचार, संगत विचार ; unanimous idea = एकमनस्.

एकमुख वि० एक उद्देश्य वाला ; having the same aim.

एकयष्टि स्त्री० एकलड़ा हार ; a single string of pearls.

एकरस वि० एक रस वाला नाटक ; a drama of one sentiment.

एकरिक्थिन् वि० समान उत्तराधिकारी ; co-heir.

एकल वि० एकचर, यति ; one who moves alone, ascetic.

एकवर्ण (or वर्णिक) वि० एक रंग वाला, एक जाति का ; having one and the same colour, having one and the same caste.

एकवार -म् क्रिवि० केवल एक वार, एक समय, अचानक ; only once, at one time, suddenly.

एकविषयिन् वि० प्रतिद्वन्द्वी ; rival, having the same object in view.

एकवृष पुं० मुख्य सांड या गोहरा, एकमात्र प्रधान ; chief bull, the sole chief.

एकव्रत वि० एकबार खाने वाला ; eating only once a day.

एकशृङ्ग वि० एक खोल वाला ; having one sheath.

एकश्रुति स्त्री० एक-सी आवाज, उदात्तादि स्वरों का अविभागेन अवस्थान ; monotony, the neutral tone.

एकसंस्थ वि० एक स्थान पर टिका ; dwelling in one place.

एकसभ न० एक बैठक या चौपाल ; common place of meeting.

एकसर्ग (1) वि० ध्यानस्थ ; closely attentive. (2) —र्गः पुं० एकाग्रता ; concentration.

एकसार्थं -म् क्रिवि० साथ ; together, in one company.

एकसृक पुं० एकचर, सृगाल ; a jackal wandering alone.

एकस्थ वि० एक स्थान पर खड़ा ; standing in one place.

एकहंस पुं० आत्मा ; soul.

एकहायन वि० एक वर्ष का ; one year old. —नी एक वर्ष की अरुणा गौ ; one year old Aruṇā cow.

एकाकिन् वि० अकेला, असहाय ; solitary, supportless.

एकाक्षर (1) न० एक अक्षर, one letter; (2) वि० एक अक्षर वाला ; monosyllabic.

एकाग्र वि० एक पर ध्यान जमाये, अव्यग्र, निश्चल, तत्पर, सावधान ; concentrated on one point, calm, stable, attentive.

एकाङ्ग (1) न० एक शरीर, एक अवयव, सिर ; single body, single limb or part, head. (2) —ङ्गः पुं० अङ्गरक्षक, मण्डल ; body-guard, mass.

एकातपत्र वि० एकच्छत्र ( राज्य, प्रभुत्व ) ; sovereignty characterized by one umbrella.

एकादिन् वि० साथ खाने वाला ; mess mate.

एकादेश पुं० दो वर्णों के स्थान में एक वर्ण का आदेश ; one substitute for two letters in saṁdhi.

एकाधिपति पुं० सम्राट् ; sole monarch.

एकानुदिष्ट वि० हाल ही तेरहवीं जीमा हुआ ; one who has recently partaken in a funeral feast.

एकान्त (1) पुं० अकेला या गुप्त स्थान, अकेलापन, एक होना ; a lonely or secret place, exclusiveness, oneness. (2) वि० निश्चित ; certain. —न्ते क्रिवि० अकेले में, पूर्णरूप से, सुतराम्, नितान्त ; in a lonely place, wholly, absolutely. —न्तेन, -न्ततः (=अव्यभिचारेण) अवश्यमेव ; invariably.

एकान्वय वि० एक ही वंश या प्रजातिका, समान-वंशीय ; of one family or race.

एकामिष न० एकमात्र भोग्यवस्तु ; the sole thing to be enjoyed.

एकायन (1) वि० एक-पर ; fixing one's thoughts on one object, intent. (2) —म् न० एकान्त, मिलने की जगह ; lonely place, rendezvous, union of thoughts.

एकायु वि० उत्तम भोजन देने वाला ; providing excellent food.

एकार्णव पुं० जलप्रलय ; universal flood or deluge.

एकार्थ (1) पुं० एकमात्र उद्देश्य ; one purpose. (2) वि० एक अर्थ वाला ; having the same meaning.

एकावलि (or —ली ) एकलड़ा हार, एक अलंकार ; one-stringed pearl necklace, a figure of speech called 'Necklace' where the succeeding thing is either confirmed or denied: 'नेत्रे कर्णान्तविश्रान्ते कर्णौ दोःस्तम्भदोलितौ'.

एकाष्टका स्त्री० पूर्णिमा के बाद पहली अष्टका, माघ कृष्णपक्ष की अष्टमी ; eighth day of the dark half of Māgha in which śrāddha is to be performed.

एकाष्ठील वि० एकगुठली वाला ( =अम्बुकोपध ) ; having one kernel.

एकाहन् ( NS -हः ) पुं० एकदिन, एकदिन चलने वाला याग ; one day, a sacrifice lasting one day.

एकैक वि० प्रत्येक ; every single one, one taken singly.

एकैकशस् क्रिवि० एक एक करके ; one by one.

एकैकश्येन क्रिवि० एक एक करके ; one by one.

एकोत्तर वि० एक से अधिक ; greater or increased by one.

एकोदक वि० खूनी रिश्तेदार ; a relative connected by the offering of funeral libations of water to the same deceased ancestor. —त्वम् समान पितरों को जल चढ़ाने से उद्भूत एकता ; community of descent, relationship in offering oblation of water to the same ancestor.

एकोदरत्व न० सगापन, सगा भाई या बहिन ; uterine (brother or sister).

एकोद्दिष्ट ( एक उद्दिष्टो यस्मिन् श्राद्धे तत् ) न० एक के लिये किया श्राद्ध ; a śrāddha performed for one definite individual deceased.

एकोन [एक+ऊ-] वि० एक कम ; less by one.

एकोनशत न० निन्यानवे ; ninety nine.

एकौघ [एक+ओ-] पुं० अटूट धार ; continuous current.

√एज् [ 'कम्पने' एजते ] हिलना-डुलना, कांपना ; to move, stir, tremble.

एड (क) पुं० भेड़, बहरा ; sheep, deaf.

एडका स्त्री० वृष्णि, मेष, भेड़ ; sheep.

एडमूक वि० गूंगा और बहरा, शठ ; dumb and deaf (cp. अनेडमूक), wicked, fraudulent.

एडूक पुंन० बीच में लोहा आदि भर कर बनाई दीवार ; wall enforced with iron sheets etc.

एण(क) पुं० कृष्णमृग ; a black deer. —णी हरिणी ; female deer.

एणतिलक पुं० चन्द्र ; moon.

एणमद पुं० कस्तूरी ; musk.

एणाङ्ककुल न० चन्द्रवंश ; lunar lineage.

एत (एता, एती स्त्री० ) वि० चित्र, कर्वुर, चितकबरा, चमकदार, आगत ; of variegated colour, shining, come.

एतद् ( सर्व० वि० ) यह, यह यहाँ ; this, this here.

एतद् क्रिवि० इस प्रकार, इस लिये, यहाँ, अब ; this, so, here, now.

एतदर्थम् -र्थे क्रिवि० इस लिये ; for this.

एतन पुं० श्वास ; breath, expiration.

एतर्हि ( अस्मिन् काले ) क्रिवि० अब, इस समय, आजकल ; now, at this time, now-a-days.

एतादृक् वि० ऐसा ; such.

एतादृक्ष (besides एतादृश) वि० इस प्रकार का, इस तरह का ; like, such, of this kind.

एतावत् वि० इतना ( महान् या अल्प ), इतने सारे, इतना, यहां तक ; so great or so small, so many, so much, of such extent.

एतावतः कालस्य क्रिवि० इतने समय तक ; for such a long time.

एदिधिषुः पतिः पुं० ऐसी छोटी बहिन का पति जिसकी बड़ी बहिन अभी कुमारी है ; husband of a younger sister, whose elder sister has not yet been married.

√एध् [ 'वृद्धौ', एधते, एधित ] बढ़ना, सशक्त होना, फलना-फूलना ; to increase, grow strong, prosper.

एध [ √इन्ध् ] पुं० इन्धन ; fuel.

एधतु पुं० नर, अग्नि ; man, fire.

एधस् न० इन्धन ; fuel.

एन ( अन्वादेश में एतत् का रूप ) इस (पुरुष) को, इस (स्त्री) को, इस (वस्तु) को ; him, her, it.

एनस् न० पाप, अपराध ; sin, crime, fault.

एनस्य वि० पापी, पतित ; sinful, wicked.

एनस्वत् वि० दे० 'एनस्य'.

एनस्विन्=एनस्वत्.

एना क्रिवि० इस प्रकार ; in this way.

एम [ √इ] वि० प्राप्य ; to be obtained.

एर ( -क or -का ) पुं० घास-विशेष ; a species of grass.

एरण्ड पुं० अरण्ड ; castoroil plant.

एर्वारुक न० ककड़ी ; cucunis utilissimus.

एला स्त्री० इलायची ( पेड़ और फल ) ; cardmom plant, cardmom.

एव [ √इ] अ० ठीक, सचमुच, असल में, ठीक ऐसा ही, ( अकेला ) ही, ठीक इसी समय ; so, just so, exactly so, indeed, truly, only, alone, merely.

एवम् क्रिवि० ऐसे, इस प्रकार ; thus, so, in this way or manner.

एषण (1) न० आवेग, शलाका द्वारा नाड़ियों का अन्वेषण ; impulse, probing. (2) —णा स्त्री० वित्तपुत्रलोक-विषयक इच्छा ; desire for wealth, children and fame. (3) —णी व्रतमार्गानुसारिणी स्त्री ; a woman following observances.

एषणिका स्त्री० सुनार की तराजू ; goldsmith's balance.

एषणिन् वि० ढूंढने वाला ; seeking, striving to get.

एषणीय वि० इच्छायोग्य ; to be desired.

एषिन् वि० चाह वाला, ढूंढने वाला ; desiring, seeking.

एष्य वि० दे० 'एषणीय'.

एहस् न० क्रोध ; anger, wrath.

# ऐ

ऐकपत्य ( एकपति- ) न० एकाधिकार ; sole sovereignty, supreme power.

ऐकमत्य ( एकमति- ) न० सहमति ; unanimity, agreement.

ऐकागारिक ( एकागार- ) पुं० चोर ; thief (=breaking into lonely houses).

ऐकाग्र्य ( एकाग्र- ) न० एकाग्रता ; intentness on one object.

ऐकात्म्य ( एकात्मन्- ) न० एकात्मता ; unity of soul.

ऐकाधिकरण्य ( एकाधिकरण- ) न० एक अधिकरण में होना ; oneness of relation, existence in the same object, co-extension.

ऐकान्तिक ( एकान्त- ) वि० परिपूर्ण ; absolute, perfect.

ऐकान्यिक वि० परीक्षा में एक अशुद्धि करने वाला ; one who commits one mistake in examination.

ऐकाहिक ( एकाह- ) वि० एक दिन का, अनित्य, इत्वर, एक दिन का ( याग, ज्वर आदि ) ephemeral, lasting for one day (a sacrifice, fever etc.).

ऐक्य ( एक- ) न० एकता, एका ; oneness, unity.

ऐक्षव ( इक्षु- ) (1) वि० ईख से उत्पन्न ; produced from sugar-cane. (2) —वम् न० खांड ; sugar.

ऐक्षव्य ( इक्षु- ) दे० 'ऐक्षव'.

ऐक्षुक ( इक्षु- ) वि० ईख के लिये अच्छा ; suitable for sugar-cane.

ऐक्षुभारिक ( इक्षुभार- ) वि० ईख ढोने वाला ; carrying a load of sugar-cane.

ऐक्ष्वाक ( इक्ष्वाकु- ) वि० इक्ष्वाकु-वंशज ; descendant of Ikṣvāku.

ऐच्छिक ( इच्छा- ) वि० इच्छा पर निर्भर ; optional.

ऐण ( एण- ) वि० हिरण से संबद्ध ; of or belonging to an antelope (as skin and wool).

ऐणिक ( एण- ) वि० हिरण मारने वाला ; hunting antelope, deer-hunter.

ऐणेय ( एणी- ) वि० एणी या हिरणी का चमड़ा या सींग, हिरणी का मेमना, हिरण-संबन्धी, रतबन्ध-विशेष ; deer-skin, young of a deer, pertaining to a deer, kind of coitus.

ऐतदात्म्य ( एतदात्मन्- ) न० यह है आत्मा जिसका ऐसी दशा ; the condition of being this the soul of (the universe) : 'ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्'.

ऐतरेय (1) वि० ऐतरेय ऋषि से आया, इतरा के पुत्र ऐतरेय ऋषि से आया ; originating from Aitareya. (2) —यः इतरा का अपत्य ; descendant of Itarā to whom the Aitareya Brāhmaṇa and Aitareya Āraṇyaka are attributed.

ऐतरेयिन् वि० ऐतरेय ब्राह्मण का अध्येता ; a reader of the Aitareya Brāhmaṇa.

ऐतिहासिक ( इतिहास- ) (1) वि० इतिहास से संबद्ध, कथा-विषयक ; pertaining to legends, historical. (2) —कः पुं० कथा करने वाला, इतिहास का ज्ञाता ; teller of old legends, historian.

ऐतिह्य ( इति होचुरित्यनिर्दिष्टप्रवक्तृकं प्रवादपारंपर्यम् ) ऐसा कहा जाता है इस प्रकार की परंपरा ; 'it is said' this type of narration, legendary account.

ऐन्द्र ( इन्द्र- ) पुं० इन्द्रपुत्र जयन्त ; Jayanta, son of Indra. —म् न० इन्द्र है देवता जिसका ऐसी हवि ; oblation meant for Indra.

ऐन्द्रजालिक ( इन्द्रजाल- ) (1) वि० जादूमय, धोखे का ; magical, deceptive. (2) —कः पुं० जादूगर ; juggler.

ऐन्द्रि ( इन्द्रस्यापत्यम् ) पुं० इन्द्रपुत्र, काक ; son of Indra, crow.

ऐन्द्रिय ( इन्द्रिय- ) वि० इन्द्रियों से संबद्ध, इन्द्रियों का विषय ; belonging to the senses, perceptible to the senses.

ऐरावण पुं० ऐरावत हाथी ; Indra's elephant.

ऐरावत ( इरावतः समुद्रादुत्पन्नः, or इरावत्या अपत्यम् ) पुं० इन्द्र का हाथी, नागराज, नारंगी का पेड़ ; Indra's elephant, one of the chiefs of Nāgas, orange tree. —तम् न० इन्द्रधनुष् ; rain-bow. —ती स्त्री० बिजली ; lightning.

ऐरेय ( इरायामन्ने भवम् ) न० मद्य ; liquor (prepared from grains).

ऐर्म्य (ईर्म-) न० घाव के लिये हितकर पलस्तर ; plaster good for healing wounds.

ऐलविल पुं० कुबेर ; Kubera.

ऐलेय पुं० एक इत्र, मंगल ; kind of perfume, Mars.

ऐश ( ईश-) वि० शिव से संबद्ध ; belonging to Śiva.

ऐशानी (ईशान-) स्त्री० शिव की दिशा, उत्तर-पूर्व ; north-eastern direction.

ऐश्वर्य (ईश्वर-) न० आधिपत्य, सार्वभौम प्रभुता, शक्ति, समृद्धि ; supremacy, sovereignty, power, prosperity.

ऐषमस् अव्यय इस वर्ष में ; during this year.

ऐषमस्तन (or -मस्त्य) इस साल का ; belonging to this year.

ऐष्टिक ( इष्टि- ) वि० इष्टि अथवा यज्ञ-संबन्धी ( दान आदि), अन्तर्वेदि ; gifts related to sacrifice.

ऐहिक ( इह- ) वि० इस संसार का, लौकिक, ईहा (=चेष्टा ) से उत्पन्न धन ; of this world, worldly, wealth produced by effort.

# ओ

ओक पुं० घर, शरण ; house, shelter.

ओकस् [ √उच् 'समवाये' ] न० जो अच्छा लगे, रहने का स्थान, सद्मन्, घर ; dwelling, home.

ओकसात्म्य न० शरीर-सात्म्य ( भोज्य की अनुकूलता या प्रतिकूलता भोक्ता के शरीर पर निर्भर है ) ; wholesomeness of food (depends on the body of the eater).

ओकिवस् वि० समवेत ; united.

ओवय न० आनन्द, शरण ; pleasure, resting place.

ओघ [ √वह् ] पुं० प्रवाह, जलप्रवाह, प्रवाह-संघात अथवा नदी, जलप्लावन, द्रुत-नृत्य, परंपरा, उपदेश, ढेर, समूह ; flow, rapidly flowing mass of water, stream, flood, quick dance, uninterrupted tradition, instruction, heap, multitude.

ओजस् [ √वज् ? ] न० वीर्य ( बलदायक मसन धातु ), तेज,

शक्ति, बल (cp. हृदि तिष्ठति यच्छुद्धमीषदुष्णं सपीतकम्। ओजः शरीरे संख्यातं तन्नाशान्नाशमृच्छति ॥ Mitākṣarā on Yājña. Prāyaś, 82), शत्रुनिर्जयसामर्थ्य, अवष्टम्भ, दीप्ति, प्रकाश, प्रौढप्रबन्धत्व ; virility, fiery energy or vital power, vigour, strength for conquering enemies, stamina, splendour, sheen, heavy construction (in literature).

**ओजस्विन्** ( also **-स्वत्** ) वि० तेजस्वी, उत्साही, शान, धाक या दबदबे वाला, शक्तिशाली ; bright, energetic, vigorous, shining, powerful.

**ओजाय** ( **-ते -यित** ) शक्ति दिखाना, शक्ति का गर्व करना या बखानना ; to show strength, boast of one's own strength.

**ओजिष्ठ** वि० अत्यन्त बली ; most strong.

**ओजोदा** ( **-दाः** ) वि० शक्तिदायक ; strength-giving.

**ओज्मन्** न० शक्ति, वेग ; vigour, speed.

**ओड्र** पुं० शूद्रों की एक जाति, एक जनपद (=ओडीसा), जपावृक्ष या गुडहल ; a tribe of Śūdras, a country, the China-rose. —**ड्राः** inhabitants of Orissa.

**ओणी** (dual) धरती-आकाश ; heaven and earth.

**ओतप्रोत** [ √वे ] वि० ताने-बाने की तरह मिश्रित ; mixed like the woof, crosswise and lengthwise.

**ओतु** [ √वे ] पुं० ताना, बिल्ली ; the woof or cross threads of a web, cat.

**ओदन** [ √उद् 'क्लेदने' उनत्ति ] पुंन० भात, पके चावल ; boiled rice.

**ओम्** पवित्र अक्षर ओम, प्रणव, ब्रह्म, अनुमति, हाँ, अंगीकार, और उपक्रम का द्योतक अव्यय ; sacred syllable om, expresses : affirmation or assent, yes, so be it.

**ओमन्** पुं० रक्षण, कृपा ; protection, favour.

**ओमस्वत्** वि० मित्र, मेहरबान ; friendly, favourable.

**ओल** वि० आला, आर्द्र ; wet, damp.

**ओष** पुं० जलन ; burning. —**म्** क्रिवि० तुरन्त ; immediately.

**ओष-चोषपरीदाह** ( **-हाः** ) एकदेशीय जलन, अग्नि-दाहवद् व्यथा और चहुं ओर जलन ; burning sensation at one place, pain like that caused by burns, and all-round pain.

**ओषधि** (or **-धी** ) स्त्री० फलपाकावसान शालिप्रभृति, जड़ीबूटी, पौधा, औषध [ ग्राम्य ओषधियां सातः तिल, माष, व्रीहि, यव, प्रियंगु, अणु और गोधूम ; आरण्य ओषधियां सातः श्यामाक, नीवार, जर्तिल, गवीधुक्, गार्मुत, वास्त्व और वेणुयव ] ; herb, plant, medicinal plant.

**ओष्ठ** [ √उष्=hot in kissing, or अव-स्व the lower lip=अधर ] पुं० ओठ ; lip.

**ओष्ठगतं करिष्यामि**, याद रखूंगा ; I shall remember.

**ओष्ठावलोप्य** [ ओष्ठ+अ- ] वि० ओठ से काटने योग्य ; to be cut with the lips.

**ओष्ठ्य** ( ओष्ठ- ) वि० ओष्ठ से उच्चरित वर्ण : उ, प, फ, ब, भ, म, उपध्मानीय ; labials.

# औ

**औक्थिक** ( उक्थ- ) वि० उक्थ बोलने वाला ; a Brahman reciting the ukthas i.e. hymns (=stotras).

**औक्ष** ( उक्षन्- ) वि० बैल से संबद्ध, बैल का ; of the bull : औक्षं पदम्.

**औक्षक** ( उक्षन्- ) न० बैलों का धन, या रेवड़, या डार ; herd of bulls.

**औक्ष्ण** ( उक्ष्णोऽपत्यम् ) पुं० बछड़ा ; the young of a bull.

**औचिती** ( उचित- ) स्त्री० औचित्य ; appropriateness, congruity as one of the several circumstances which determine the exact meaning of a word in a sentence ; the soul of good poetry propounded by Kṣemendra in his औचित्यविचार-चर्चा.

**औज्ज्वल्य** ( उज्ज्वल- ) न० उज्ज्वलता, संदर्भ का गुण-विशेष, कान्ति ; beauty, quality of style.

**औत्तानपादि** ( उत्तानपाद ) पुं० ध्रुवनक्षत्र ; the Dhruva star.

**औत्पातिक** ( उत्पात- ) वि० उत्पात का निमित्त अथवा उससे उत्पन्न ; portentous, calamitous.

**औत्पाद** ( उत्पाद- ) वि० उत्पत्ति से संबद्ध ; relating to or connected with birth.

**औत्सर्गिक** ( उत्सर्ग- ) उत्सर्गजन्य, उत्सर्ग से संबद्ध, सामान्य नियम या सूत्र से संबद्ध ; relating to a general rule (opposed to an *apavāda*).

**औत्सुक्य** ( उत्सुक- ) न० उत्सुकता, उमाह, कालाक्षमत्व ; longing, intolerance of the lapse of time.

**औदञ्चन** ( उदञ्चन- ) वि० डोल का ( पानी ) ; water contained in a bucket (meant for taking out water from well etc.).

**औदरिक** ( उदरे प्रसितः ) वि० खाऊ, पेटू ; voracious, glutton.

औदर्चिष (उदर्चिस्-) वि० आग्नेय; fiery, belonging to fire.

औदश्वित (उदश्वित्-) वि० मठे में बना या मठे से संस्कृत; seasoned with butter-milk.

औदार्य (उदार-) न० उदारता, दाक्षिण्य; liberality: 'दानमभ्यवपत्तिश्च तथा च प्रतिभाषणम्। स्वजने वा परे वापि तदौदार्यं प्रकीर्तितम्' ॥.

औदासीन्य (also औदास्य, उदासीन-) न० उदासीनता, उपेक्षा; indifference, lack of interest.

औदुम्बर (उदुम्बर-) पुं० यम, रोगविशेष, कुष्ठ; Yama, god of death, a disease, a variety of leprosy.

औद्धत्य (उद्धत-) न० उद्दण्डता, उच्छृङ्खलता; insolence; arrogance, lack of restraint or discipline.

औद्धारिक (उद्धार-) न० जद्दी जायदाद, कुलक्रमागत संपत्ति; inheritance.

औद्भिद्य (उद्भिद्-) न० पौधों की उत्पत्ति, पौधा-जगत्; birth of plants, the plant-world.

औद्वाहिक (उद्वाह-) वि० विवाह में प्राप्त; obtained in marriage.

औधस (ऊधस्-) वि० थांक में छिपा, दूध; contained in udder, milk.

औधस्य (ऊधस्-ऊधन्-) न० थांक में छिपा, दूध; contained in or got from udder, milk.

औपकर्णिक (उपकर्ण-) वि० कान तक पहुंचने वाली; reaching ears: औपकर्णिकी भार्या यष्टिर्वा.

औपकारिक (उपकार-) वि० उपकार करने वाला; serviceable, helpful.

औपग्रस्तिक (उपग्रस्त-) पुं० ग्रहण, ग्रस्त चन्द्र-सूर्य; eclipse, eclipsed moon or sun.

औपचारिक (उपचार-) वि० लाक्षणिक, गौण, आलंकारिक, रिवाजी; secondary, metaphorical, figurative, formal.

औपच्छन्दसिक न० एक छन्द; name of a metre.

औपजानुक (उपजानु-) वि० गोडे तक पहुंचने वाला; reaching knees (garment).

औपदेशिक (उपदेश-) वि० उपदेश पर जीने वाला; one living by preaching (=उपदेशक).

औपद्रविक (उपद्रव-) वि० रोग में उठने वाले उपद्रवों से संबद्ध; relating to or treating of symptoms or complications of diseases.

औपधिक (उपधा-) वि० घूस लेने वाला, कपटी; one extorting bribe, cheat, deceitful.

औपनायनिक (उपनयन-) वि० उपनयन-संबन्धी; pertaining to the Upanayana ceremony.

औपनिधिक (उपनिधि-) वि० बक्स आदि में मुहरबन्द करके रक्षार्थ दूसरे के पास (lockers आदि में) रखा धन; sealed deposit.

औपनिषदिक (उपनिषद्-) (1) वि० उपनिषत्संबन्धी; belonging to the Upaniṣads. (2) न० वाजीकरण-तन्त्र; science of producing virility.

औपनीविक (उपनीवि-) वि० नीवि तक पहुंचने वाला (वस्त्र); a cloth reaching the nīvi, with which women cover their loins.

औपपातिक (उपपात-) वि० उपपातक करने वाला; one committing an upapātaka or a minor sin.

औपपादुक (उपपादुक-) वि० आत्मा का शरीरान्तर से संबन्ध कराने वाला तत्व या सूक्ष्म शरीर; that which brings about contact of soul with another body.

औपभृत (उपभृत्-) वि० कड़छी का या कड़छी में; contained in the ladle.

औपम्य (उपमा-) न० समानता, साम्य; likeness.

औपयिक (उपाय-) वि० उपायभूत; serving as means, means.

औपराजिक (उपराज-) वि० वायसराय से संबद्ध; relating to or belonging to a viceroy.

औपवसथ्य (उपवसथ-) न० अनाहार दिवस; day of fast (when the yajamāna stays beside the fire).

औपवस्त (उपवस्त-) न० उपवास; fast.

औपवास्य (उपवास-) न० उपवास; fast.

औपवाह्य (1) वि० सवारी के लिये; meant for riding. (2) —ह्यः पुं० राजा की सवारी का हाथी; king's elephant.

औपश्लेषिक वि० उपश्लेष-जन्य; produced from close contact.

औपसंख्यानिक (उपसंख्यान-) वि० परिशिष्ट में कहा, परिशिष्ट-गत; mentioned in supplement, supplementary.

औपसर्गिक (उपसर्ग-) (1) वि० औत्पातिक, रोग में उठा रोग, आपत्ति का सामना करने वाला; portentous, superinduced as disease, able to cope with adversity. (2) —कः पुं० वात, पित्त, कफ का संनिपात; irregular working or disturbance of the three humours of the body.

औपस्थानिक (उपस्थान-) वि० सेवक, भक्त; one who waits on or worships.

औपस्थिक (उपस्थ-) व्यभिचार पर जीने वाला; one living on fornication.

औपहारिक (उपहार-) न० उपहार, आहुति; offering, oblation.

औपाधिक ( उपाधि- ) वि० उपाधि-जन्य ; conditional, conditioned by.

औपानह्य ( उपानह्- ) वि० जूता बनाने के लिये ( चर्म ) ; (leather) for making shoes or sandals.

औपासन (प्रतिदिनमुपास्यते इति उपासनो गृह्याग्निः तत्र भवा सायंप्रातर्होमक्रिया). सायंप्रातराहुति ; morning and evening libations.

औरग (उरग-) वि० सांप से संबद्ध ; serpentine.

औरभ्रक (उरभ्र-) न० भेड़ बकरियों की डार ; flock of sheep.

औरभ्रिक (उरभ्र-) पुं० भेड़ बकरियों पर जीने वाला, गडरिया ; living on goats and rams, a shepherd.

औरस (उरसा निर्मितः) वि० यथाविधि परिणीता पत्नी से उत्पादित पुत्र, अपना जाया ; legitimate son.

औरस्क वि० उत्तम, आला ; excellent.

और्जित्य (ऊर्जित-) न० बड़प्पन, श्रेष्ठता, आधिक्य, उद्रेक ; greatness, excellence, excess, abundance.

और्णिक (ऊर्णा-) वि० ऊनी ; woollen.

और्ध्वकालिक (ऊर्ध्वकाल-) वि० ऊर्ध्वकाल से संबद्ध ; relating to later times.

और्ध्वदैहिक ( ऊर्ध्वदेह- ) वि० मृतार्थ, अन्तिम संस्कार ; relating to a deceased person, funeral, performed in honour of the dead (rite).

और्ध्वस्रोतसिक (ऊर्ध्वस्रोतस्-] पुं० शैव, यती ; Śaiva, the devotee of Śiva, the supreme celibate.

और्व (1) वि० ऊरु से उत्पन्न, born of the thigh. (2) पुं० बडवानल, एक प्रख्यात ऋषि, कार्तवीर्य वंश का शत्रु ; submarine fire, a celebrated sage, son of Cyavana and grand son of Bhṛgu. The sons of Kārtavīrya, with the desire of exterminating the descendants of Bhṛgu, killed even the children in the womb. Fearing the death of her son in the womb, Aurva's mother secreted the essence in her thigh, whence arose, in time, this famous sage. Beholding him the sons of Kārtavīrya became blind; and his wrath burnt into a column of flame that was deposited in the ocean, where it remained hidden with the face of a horse. This Aurva was the teacher of king Sagara of Ayodhyā. For different account cp. Harivaṁśa 45.

और्वर (उर्वरा-) वि० भू-संबन्धी ; relating to earth.

और्वशेय (उर्वशी-) पुं० उर्वशीपुत्र अगस्त्य ; Agastya, son of Urvaśī.

और्वाग्नि पुं० बडवानल ; submarine fire.

औलूक (उलूक-) न० वैशेषिकदर्शन ; Vaiśeṣika philosophy, propounded by Ulūka=Kaṇāda.

औशीर (उशीर-) न० चामर-दण्ड, शय्या, सोना-बैठना ; the handle of chowrie, bed, sitting and sleeping : औशीरे 'कामचारः कृतोऽभूत्', DKC.

औषध ( ओषधि- ) न० जड़ीबूटी से बनी दवा, दवा, इलाज ; medicine made of herbs, medicine, medicament.

औषधि स्त्री०=ओषधि.

औषस (उषस्-) उषा से संबद्ध ; relating to dawn, of the dawn.

औषसिक (उषस्-) वि० प्रातः उत्पन्न; produced at dawn.

औष्ट्रक (उष्ट्र-) न० ऊंटों का समूह ; herd of camels.

औष्ण्य (उष्ण-) न० गरमी ; heat.

औष्म्य (ऊष्मन्-) न० गरमी ; heat.

# क

क पुं० विष्णु, प्रजापति, कामदेव, अग्नि, वायु, यम, पक्षी, शरीर, समय, शब्द, बाल ; Viṣṇu, Prajāpati, Kāmadeva, Agni, air or wind, Yama, bird, body, time, sound, hair. —म् न० खुशी, प्रसन्नता, जल, सिर ; joy, happiness, water, head.

क सर्व० कौन, क्या, कौन-सा ; who ? what ? which ?

कंस पुंन० कांसा, कांस्यपात्र, पानभाजन, आबखोरा, मानविशेष; bell-metal, metallic vessel, drinking vessel, goblet, a measure. —सः पुं० मथुरा का एक प्राचीन राजा जिसे कृष्ण ने मारा था ; name of an ancient king af Mathurā, who was killed by Kṛṣṇa.

कंसक न० कांसा ; bell-metal.

कंसिक ( कंस- ) वि० कांसे का बना ; made of bell-metal.

कंसीय (कंस-) न० कांसा ; bell-metal.

ककुद् (1) स्त्री० शिखर, चोटी, कूब, राजचिह्न ; peak of a mountain, hump, symbol of royalty. (2) वि० मुख्य, प्रमुख ; chief, head.

ककुदावर्तिन् [-द्+आ-] वि० शरीर पर रोमावलि-विशेष वाला घोड़ा ; a horse having a particular curl on his coat.

ककुद (1) न० पर्वत-शिखर, सांड की कूब, ऊपरी भाग ; peak of mountain, hump (of an animal), upper part. (2) वि० मुख्य, प्रधान ; chief, head.

ककुद्मत् (1) वि० कूब वाला ; furnished with a hump. (2) —मान् पुं० पर्वत, भैंसा ; mountain, buffalo. —ती नितम्ब ; the hip and the loins.

ककुद्मिन् (1) वि० शिखर वाला, कूब वाला ; peaked, furnished with a hump. (2) —न् पुं० पर्वत, कूब वाला सांड ; mountain, humped bull.

ककुद्मिकन्या स्त्री० बलराम की पत्नी रेवती ; name of Balarāma's wife.

ककुन्दर दे० 'कुकुन्दर'.

ककुभ (also -भा) स्त्री० दिशा, सौन्दर्य ; quarter, beauty.

ककुभ पुं० वीणा की तुम्बी, (=वीणा-प्रसेव ), रागविशेष, अर्जुन-वृक्ष ; the crooked piece of wood at the end of a lute, particular rāga, Arjuna tree.

ककेरुक पुं० पेट का कीड़ा ; worm in the stomach.

कक्ष [ √कक् 'लौल्ये' ] पुंन० बगल (=दोर्मूलम् ), शुष्कवन, घास, पाप, तराजू का पलड़ा (=शिक्यतलम् ) ; arm-pit, dry wood, forest of dead trees, grass, weed, sin, that part of a balance in which things are placed for weighing.

कक्षा स्त्री० करधनी या काञ्ची, हाथी की रस्सी (=इभरज्जुः), इमारत की बगल का कमरा, आंगन (=गेह-प्रकोष्ठकम् ), चार दीवारी, रथ का भागविशेष, अन्तरीय या गाती की गांठ ( अन्तरीय-पश्चिमाञ्चलम् ), समता, उद्ग्राहिणी ( शास्त्रार्थ में उत्तर ), श्रेणी, उत्कर्ष ; girdle, the rope for elephant, secluded room in a building, court-yard, surrounding wall, particular part of a vehicle, knot at the lower end of a garment, equality, objection or reply in argument.

कक्षावेक्षक पुं० रनिवास की देखरेख करने वाला, दरबान, उद्यानपाल, कवि, रङ्गाजीव ; overseer of the inner apartment, door-keeper, keeper of a royal garden, poet, painter.

कक्षीवत् पुं० एक पर्वत का नाम ; name of a mountain.

कक्ष्या स्त्री० करधनी, मेखला, घोड़े या हाथी का तंग ( इभनाडी ), मध्यबन्धन या कमरकस, चार-दीवारी, घेरा, सादृश्य, उद्योग ; girdle, girth (of an animal), the rope for a horse or elephant for tightening breast, surrounding wall, enclosure of an edifice, similarity, enterprise.

कक्ष्यावबन्ध पुं० कौपीन ; cloth passed between legs to cover privities.

कङ्क पुं० श्वेत चील, बगला, ब्राह्मणलिङ्गी ; white vulture, heron, man in the guise of a Brāhmaṇa.

कङ्कट पुंन० लोहे का कवच, अङ्कुश ; armour, hook to goad an elephant with.

कङ्कण [ √कण् 'शब्दे' ] पुंन० करभूषण, कंगन, हस्तसूत्र, शेखर ; bracelet, chaplet, a band or ribbon put round the wrist of a bride, chaplet worn on the head.

कङ्कणिका स्त्री० घण्टिका, घूंघरू ; ornament furnished with bells.

कङ्कत पुंनस्त्री० कंघा ; comb. —तिका कंघी : कङ्कतिकया केशान् संमार्ष्टि or अवलिखति.

कङ्काल पुंन० पंजर, शव ; skeleton, dead body.

कङ्कालय पुं० शरीर ; body.

√कच् (1) ['बन्धने', कचते ] बांधना ; to bind. (2) —कच् ( 'दीप्तिबन्धनयोः', कञ्चते ) चमकना, बांधना ; to shine, bind.

कच पुं० बाल, शुष्क व्रण, बन्ध, कपड़े का छोर, बृहस्पति का पुत्र ; hair, dry sore, band, hem of a garment, son of Bṛhaspati.

कच-कच वि० अत्यन्त चमकदार ; exceedingly shining.

कचपल्लव पुं० केशबन्ध ; braid of hair.

कचभार पुं० घने बाल ; wealth of hair.

कचा स्त्री० करेणु या हथिनी, सौन्दर्य ; female elephant, beauty.

कच्चर न० पानी-भरा मठा ; butter-milk diluted with water.

कच्चिद् [=कद्+चिद् ] प्रश्नवाचक अव्यय, क्या, कभी ; interrogative particle : कच्चिद् दृष्टा त्वया दमयन्ती ? व्याधिर्न कच्चित् ते शरीरं प्रतिबाधते ; I hope no illness afflicts your body.

कच्छ पुंन० जलप्राय देश, अनूप, तट, दलदली जगह, सिन्ध के दक्षिण की ओर का प्रदेश ; marshy land, bank, region south of Sindh. —च्छा स्त्री० परिधान अथवा कपड़े का अपराञ्चल ; the hem of a lower garment.

कच्छप पुं० कछुआ, पहलवानी का एक दांव ( मल्लबन्धनम् ) ; tortoise, a posture in wrestling. —पी स्त्री० कछुई, सरस्वती की वीणा ; female tortoise, lute of Saraswati.

कच्छाटी (or कच्छाटिका) स्त्री० कच्छा ; lower garment.

कच्छु (or -च्छू ) स्त्री० खाज ; itch, scab.

कच्छुर वि० खाज वाला, दुश्चरित्र ( पुंश्चल ) ; afflicted with itch, libidinous.

कज्जल न० काजल ; lamp-black or soot used as collyrium.

कज्जलरोचक पुंन० दीवट ; wooden lamp-stand.

कञ्चुक पुं० चोगा, कुर्ता, केंचुली (=निर्मोक ), कवच ; shirt, slough, armour.

कञ्चुकालु पुं० सांप ; snake.

कञ्चुकिन् पुं० रनवास में नियुक्त वृद्ध, महल्ल अथवा हीजड़ा, विट, पन्नग ; old man working in the palace, unchaste man, snake.

कञ्चुलिका (or कञ्चुली ) स्त्री० चोली ; bodice.

कञ्ज पुं० वेधस् अथवा ब्रह्मा, बाल ; Brahmā, hair. —म् न० अमृत, पद्म ; nectar, lotus.

कञ्जन पुं० कामदेव ; Cupid.

कञ्जार पुं० कुञ्जर, सूर्य, मुनि, मयूर ; elephant, sun, hermit, peacock.

कट [√कृत्] हाथी की कनपटी (=गजगण्ड), चटाई, श्रोणि, कटि, मूंज की रस्सी, मुर्दा, शवरथ अथवा अरथी ; temples of an elephant, mat, the hip and the loins, woman's buttocks, rope made of kāśa and the like, dead body, hearse.

कटक पुंन० कड़ा (=बाहुभूषणम्), तगड़ी, घाटी, अद्रिनितम्ब, पहाड़ का दर्रा, समूह, सेना, शाही, खेमा (=स्कन्धावार), राजधानी ; bracelet, girdle, valley, collection, army, royal camp, camp, capital.

कटखादक (1) वि० मांस खाने वाला ; eating meat. (2) पुं० काचकलश, सियार, कौआ ; glass vessel, jackal, crow.

कटकजन पुं० पुरवासी जन ; people living in the town.

कटकिन् पुं० पर्वत ; mountain.

कटन न० छप्पर, छत ; roof.

कटपल न० उत्कोच, उपदा, घूस, शवमांस ; bribe, corpse-flesh.

कटपूतन पुं० निशाचर ; demon. —ना स्त्री० निशाचरी ; demoness.

कटप्र [√प्रा 'पूरणे'] पु० चटाई बुनने वाला ; one who makes mats.

कटप्रभेद पुं० हाथी के गण्डस्थल का फूटना या उसमें से मद चूना ; opening of the temples of an elephant.

कटप्रू पुं० चटबुना, जुआरी, विद्याधर, राक्षस (=असपः), रुद्र ; mat-maker, gambler, Vidyādhara, demon, Rudra.

कटभङ्ग पुं० राजा का नाश, नाजकी बालों में से हाथ से अनाज निकालना ; destruction of a king, gleaning corn with hands.

कटंभरा स्त्री० हथिनी ; female elephant.

कटाक्ष [कट+अ-] पुं० अपाङ्ग-प्रेक्षण, तिरछी चितवन ; side-glance or look.

कटाह पुं० कड़ाहा (=कर्पर), कूर्मपृष्ठ, (भैंस का बच्चा या) कटड़ा ; frying pan, pan, back of a tortoise, young of a buffalo.

कटि [√कृत्, -टी well-cut, curvy] स्त्री० कमर, नितम्ब ; hips.

कटित्र न० कटीवस्त्र, रशना ; cloth tied round loins, girdle.

कटिप्रोथ पुं० कूल्हा, स्त्रियों के नितम्ब का पार्श्व-भाग ; the buttocks.

कटिबद्ध वि० कमर-कसा, तैयार, सज्ज ; ready, girded.

कटिबन्ध पुं० दे० 'कामकटिबन्ध'.

कटीर (or कटीरकस्थली) पुंन० कन्दर, जघन ; cave, glen, hips and loins.

कटु [√कृत् ; स्त्री -टुवी] (1) वि० कड़ुआ, काटने वाला, तीखा, चरपरा, तेज, अप्रिय ; bitter, cutting, sharp, pungent, unpleasant. (2) न० अकार्य, मत्सर, दूषण ; improper action, envy, blaming, reviling.

कटुक वि० कटु ; bitter.

कटुकन्द पुं० शृङ्गवेर अथवा अदरक, लहसुन ; ginger, garlic.

कट्फल पुं० कायफल ; a medicinal plant.

कट्यावरण न० घघरा ; petticoat.

कट्वर (1) वि० कुत्सित ; censurable. (2) न० स्नेहयुक्त तक्र ; butter-milk with a touch of ghee.

कठ (कठेन प्रोक्तमधीते) वि० कठशाखाध्यायी ; follower of the Kaṭhaśākhā, one who studies Kaṭha-Saṁhitā.

कठमर्द पुं० शिव ; epithet of Śiva.

कठिन [√कठ 'कृच्छ्रजीवने'] वि० मुश्किल, कठोर, क्रूर, निष्ठुर ; hard, stiff, cruel. —ना स्त्री० गुडशर्करा ; lumped sugar. —नी खड़िया ; chalk.

कठिनिका स्त्री० धातूपल, चाक ; chalk.

कठिन्नी स्त्री० छोटी अंगुली ; the little finger.

कठिल्लक पुंन० करेला ; bitter gourd.

कठेर वि० क्लिष्ट ; distressed. —रः पुं० अकिंचन ; pauper.

कठोर वि० कठिन, सख्त, क्रूर, पूर्ण ; hard, cruel, full, कठोरताराधिपः=full moon, कठोर-गर्भा=advanced in pregnancy.

कठोरीभूत वि० पूरा हो आया है ; is far advanced : कठोरीभूतस्तु दिवसः.

कड [√कड् 'मदे'] (1) पुं० मस्ती ; inebriety, intoxication, passion. (2) वि० गूंगा, मूर्ख ; dumb, foolish.

कडक न० समुद्री नमक ; sea-salt.

कडंकर (कडं मदं करोतीति) पुं० माषमुद्गादि तृण, भुस ; straw.

कडंकरीय पुं० घास-भुस पर जीने वाला, पशु, ढंगर ; cattle.

कडार (1) वि० जिसके दांत आगे को निकले हों, पिङ्गल, कपिल ; having projected teeth (cp. कराल), tan

coloured. (2) पुं० पीला रंग, दास ; yellow colour, slave.

√कण् (1) ('गतौ') चलना, जाना ; to go, walk. (2) ('शब्दे'—कणति) शब्द करना, क्लेश में कराहना ; to sound, moan. (3) ('निमीलने', काणयति) आंख मीचना ; to wink. Cp. काण.

कण पुं० दाना, अणु, बूंद, चिनगारी, अंश, टुकड़ा ; grain, atom, drop, spark, particle, part. —णा स्त्री० काला जीरा, पिप्पली ; black jīrā, long pepper. —णी परमाणु ; atom.

कणप पुं० लोहस्तम्भ ; iron pillar.

कणशस् क्रिवि० थोड़ा-थोड़ा करके, दाना-दाना करके ; little by little, grain by grain.

कणाद [कण-√अद्] वैशेषिक दर्शन के रचयिता मुनि ; name of the philosopher who propounded the Vaiśeṣika system of philosophy=doctrine of atoms.

कणिक (कण-) पुं० दाना, भुने गेहूं का खाजा ; grain, meal of parched wheat.

कणिश न० अनाज की बाल ; ear of corn.

कणीची स्त्री० गुञ्जन, पुष्पित लता ; humming sound, creeper in flower.

कणेरु स्त्री० वेश्या, हथिनी ; courtesan, female elephant.

कणेहत्य (अत्यन्तमभिलष्य तन्निवृत्तिपर्यन्तम्) भरपेट, मुंहछूट, छककर ; to one's entire satisfaction.

कण्ट (1) पुं० कांटा ; thorn. (2) वि० कांटेदार ; thorny.

कण्टक पुंन० कांटा, चोर, मछली की हड्डी, वेणु, चोर साहसिक आदि, क्षुद्र-शत्रु, रोमाञ्च, बाधा, उपद्रव ; thorn, thief, fish-bone, bamboo, robber, small enemy, erection of hair in emotion, obstacle, nuisance.

कण्टकमर्दन न० उत्पात को दबाना ; suppressing disturbance.

कण्टकयोग पुं० रोमाञ्चाविर्भाव ; manifestation of horripilation.

कण्टकिन् वि० कांटेदार ; thorny.

कण्टकिफला स्त्री० कटहल ; jacktree.

कण्टकिल पुं० कांटेदार बांस ; a thorny bamboo.

√कण्ठ् ['आध्याने', उत्कण्ठते] उत्कण्ठित होना ; to be anxious.

कण्ठ पुं० गला, ध्वनि, शब्द (महता कण्ठेन=उच्चैः शब्देन), सान्निध्य ; throat, tone, word, proximity. —ण्ठी गला, एकलड़ी कण्ठी ; neck, necklace of a single string or row.

कण्ठक पुं० गले का हार, तौक ; necklace.

कण्ठग्रह पुं० आलिङ्गन, गले मिलना, शिरश्छेद ; embracing, cutting of the neck.

कण्ठतलासिका स्त्री० घोड़े के गले की पट्टी ; strap passing round the neck of a horse.

कण्ठनीडक पुं० पतंग ; kite.

कण्ठभूषा स्त्री० कण्ठी ; necklace.

कण्ठशुण्डी स्त्री० कागवा सूज जाना ; swelling of tonsils.

कण्ठसूत्र न० गले लिपटना ; a close embrace.

कण्ठस्थ वि० जबानी याद ; committed to memory.

कण्ठीरव पुं० शेर, हाथी, कबूतर ; lion, elephant, pigeon.

कण्ठील पुं० ऊंट ; camel.

कण्ठेकाल पुं० शिव ; epithet of Śiva : black in throat.

कण्ठ्य (कण्ठ-) वि० गले में उत्पन्न वर्ण ; gutturals : अ, क्, ख्, ग्, घ्, ह्, visargas.

कण्डन [√कड् भेदने=वितुषीकरणे] कूटना या छोटना ; threshing, unhusking, separating chaff from grain.

कण्डनी (-न्यौ) ओखली और मूसल ; mortar and pestle.

कण्डरा स्त्री० बड़ी स्नायु ; tendons.

कण्डिका स्त्री० छोटा खण्ड ; short sections (as in Śukla Yajurveda).

कण्डितसंधि वि० दुखते या टूटते जोड़ों वाला ; with joints pained.

कण्डू (कण्डूञ् 'गात्रविघर्षणे', कण्डूयति, -यते) स्त्री० खाज ; itching.

कण्डूति स्त्री० खाज ; itching.

कण्डूयन न० खुजाना, रगड़ना, खरोंचना ; itching, rubbing, scratching.

कण्डूया स्त्री० दे० 'कण्डूयन'.

कण्डूल वि० खाज वाला, खुजाने वाला ; having a desire to scratch.

कण्व पुं० एक मुनि ; name of a sage. —म् न० कल्मष, पाप ; evil, sin.

क-तम वि० कौन, कौन-सा, कौन (बहुतों में) ; who, which (of many).

क-तर वि० कौन-सा (दो में) ; who, which (of two).

क-ति (का संख्या येषां ते) कितने ; how many. Cp. त-ति.

कतिचिद् कई, कुछ ; several, some.

कतिधा क्रिवि० कितनी बार ? कितनी तरह ? ; how often ? in how many places or parts ?.

कतिपय वि० कई, कुछ ; several, some.

कतिविध वि० कितने प्रकार का ? ; of how many kinds ?

कत्-तृण न० खुशबूदार घास ; fragrant grass.

√कत्थ् [ 'श्लाघायाम्', कत्थते ] शेखी बघारना, डींग मारना ; to boast, praise oneself.

कत्थन वि० शेख़ीख़ोरा ; boastful.

कत्थना स्त्री० शेख़ी ; boasting.

√कथ् [ 'वाक्यप्रबन्धे', कथयति, कथित ] कहना, बात करना, बताना, कथा कहना, वर्णन करना ; to say, talk, report, relate.

कथक वि० कथा कहने या बांचने वाला, पौराणिक ; one who publicly reads and expounds the Purāṇas, narrator.

कथम् ( केन प्रकारेण ) क्रिवि० कैसे, किस प्रकार, कहां से ? ; how ? in what manner ? whence ?.

कथम् चिद् ( or -चन ) जैसे-तैसे ; somehow, a little.

कथा स्त्री० कहानी, वार्तालाप, संलाप, विवरण ; story, talk, conversation, account.

कथाच्छल न० कहानी का बहाना ; cover or guise of a tale.

कथानक न० छोटी कहानी, किस्सा ; small tale.

कथाप्रसङ्ग (1) वि० वातूल या बावला, गप्पी, विष का चिकित्सक ; half-witted, talking much, dealer in antidotes. (2) पुं० बातचीत ; conversation.

कथावतार [ कथा+अव-√तॄ ] पुं० कहानी का आरम्भ ; beginning of a story, introduction to a kathā.

कथासरित्सागर पुं० 1070 ईसवी में हुए कश्मीरी कवि सोमदेव द्वारा रचित, 224 तरंगों में विभक्त, 22000 के लगभग श्लोकों वाला विशाल ग्रन्थ, गुणाढ्य-रचित बृहत्कथा पर, जो कि पैशाची में थी—आधृत है ; Ocean of the rivers of stories, containing about 22000 ślokas and divided into 224 Taraṅgas, was composed by a Kashmiri poet Somadeva (A.D. 1070), a virtual recast of Bṛhatkathā of Guṇāḍhya composed in Paiśācī Prākṛt. A somewhat earlier recast of the Bṛhatkathā was made about A.D. 1037 by Kṣemendra under the title 'बृहत्कथामञ्जरी'.

कथीकृत वि० केवल कहानी में बचा, मृत ; remaining in narration only, dead.

कद् क्रिवि० कहां ? ; where ?.

कदध्वन् [=कु+अ- ] बुरा मार्ग ; bad road.

कदन [ √कद् 'आह्वाने, रोदने, वैक्लव्ये, वैकल्ये च', कन्दति ] न० वध, हत्या, विनाश, निर्मथन, विकलता ; slaughter, destruction, paining, pang.

कदम्ब (1) पुं० वृक्षविशेष=कदम ; a particular tree called 'kadam' in Hindi. —म् न० झुण्ड, समूह ; multitude ( 'तापसानां कदम्बकैः', शा० 6. 17), mass. (2) वि० सुन्दर, श्रेष्ठ ; beautiful, best.

कदम्बक न० समूह, तिलका पौधा, एक प्रकार की घास ; mass, sesamum, kind of grass.

कदर पुं० सफेद कत्था, पैर पर गांठ ; white sort of Mimosa, corn caused on foot by friction. —रम् न० जमा दूध ; coagulated milk.

कदर्थ न० क्लेश ; pain.

कदर्थन न० खेदन, पीडन, यातना ; troubling, afflicting, pain, torturing.

कदर्थना स्त्री० अल्प फल वाला विपुल प्रयास, क्लेश, कटूक्ति या दुरुक्ति ; great effort with insignificant fruit, pain, unpleasant speech.

कदर्थयति (=पीडयति ) सताता है : oppresses.

कदर्य वि० लुब्ध, कृपण, कंजूस, पापी, कुत्सित, निन्द्य ; greedy, sinful, avaricious, miserly, censurable.

कदल पुं० केले का पौधा ; plantain tree. —ली स्त्री० केला, हरिणविशेष, वैजयन्ती ; plantain tree and fruit, a kind of deer, banner, flag.

कदलीक्षता स्त्री० सुन्दर स्त्री ; beautiful woman.

क-दा क्रिवि० कब ?, किस समय ? ; when ?, at what time ?. —चिद् कभी, एक बार ; sometimes, once. —अपि कभी, जब-तब ; sometimes, now and then.

कवोष्ण [=कु+उ- ] वि० कुछ गरम, नीम गरम ; a bit warm.

कद्-चिद् (=कच्चिद् ) क्रिवि० क्या ?, हो सकता है, मैं समझता हूं कि ; I hope. कच्चिद् दृष्टा राजन् त्वया दमयन्ती ; I hope you have seen Damayanti, O King. 'न' के साथ : मैं नहीं समझता कि : I hope not : कच्चित्तु नापराधं ते कृतवान् अस्मि : I have not done you any injury, I hope.

कद्रथ पुं० ( अनुगव से ) छोटा रथ या यान ; a small chariot (smaller than 'anugava').

कद्रीची ( कुत्सितमञ्चति ) स्त्री० गन्दी या भोंडी चाल वाली ; with a defective gait.

कद्रु वि० सुनहरा पीला (=कनकपिङ्ग ) ; tawny, brown.

कद्रू स्त्री० दक्षपुत्री, कश्यप की पत्नी और नागों की माता ; name of the mother of Nāgas.

कद्वद वि० गर्ह्यवाक्, खोटे बोल वाला ; speaking ill.

कनक [ √कन् 'दीप्तिकान्तिगतिषु', कनति ] न० सोना ; gold. —कः पुं० धतूरा, नागकेसर ; the white thorn apple.

कनकनिकषस्निग्धा स्त्री० कसौटी पर कसे सोने की रेखा के समान सलोनी ; bright like a streak of gold on a touchstone.

कनकनिष्यन्द पुं० पिघला सोना ; molten gold.

कनकसूत्र न० सोने की लड़ी ; gold-chain.

कनकाध्यक्ष पुं० खजानची ; treasurer.

कनकालुका स्त्री० दे० 'भृङ्गार'.

कनखल न० हरद्वार से डेढ़ मील दक्षिण की ओर गङ्गा के तट पर बसा प्राचीन नगर जहां दक्ष ने यज्ञ रचा था ; an ancient town situated about 1½ miles south of Haradvāra, mentioned by Kālidāsa in his Meghadūta.

कनड ( or कन्नड ) कर्नाटक देश अथवा कुन्तल देश। मैसूर भी कभी कर्नाटक कहाता था ; this is Karnāṭa country, a portion of the Carnatic between Rāmnād and Seringapatan. Mysore also was called Karnāṭaka.

कनिष्ठ वि० सबसे छोटा (=अनुज), अल्प, आयु में सब से कम ; younger brother, the smallest, least, youngest. —ष्ठा स्त्री० अन्तिम अंगुली ; the last finger.

कनिष्ठप्रथम वि० सबसे छोटा है प्रथम जिनका ; having the youngest as the first.

कनी स्त्री० लड़की ; girl.

कनीचि स्त्री० छकड़ा, गाड़ी ; a cart.

कनीनिका स्त्री० नेत्रतारा (=अक्षितारकम्), निक्की अंगुली ; pupil of the eye, the little finger.

कनीयस् (कनीयान्, -यसी, -यः) वि० अपेक्षाकृत छोटा, अनुज, बहुत छोटा ; younger, younger brother, very young.

कनेरा स्त्री० वेश्या ; harlot.

कन्तु [ √कम्] पुं० कन्दर्प, चित्त, कुसूल या कुठला ; Cupid, mind, granary.

कन्था स्त्री० गुदड़ी, नगर या पुर, कच्ची दीवार ; patched garment, worn out cloth, town, earthen wall.

कन्थाचीर न० जीर्णवस्त्र ; tattered cloth.

कन्द पुं० सूरन, सत्यमूल, जमीकन्द, गुह्येन्द्रिय की बीमारी ; Amorphophallus, campanulatus, root, a kind of vegetable, affection of the male or female organ.

कन्दमूल न० मूली ; radish.

कन्दर (-रा) पुंस्त्री० अङ्कुश, दरी, विवर ; hook to drive elephant, cave, hollow.

कन्दराल वि० मुड़ा-तुड़ा वृक्ष ; twisted tree.

कन्दर्प पुं० कामदेव ; the god of love.

कन्दल पुंन० नवाङ्कुर, केले का पुष्प, कलध्वनि, वल्ली, उपराग, मृगभेद, कपाल ; new sprout, flower of plantain, a low soft tone, creeper, a portent, a kind of deer, skull.

कन्दली स्त्री० केले का पेड़, कलध्वनि, एक प्रकार का हिरण, कमल ; plantain tree, sweet sound, a kind of deer, lotus.

कन्दलीकन्द पुं० अङ्कुरमूल, बीजभूत ; root of the new sprout, seed.

कन्दु पुं० तलने का बरतन, भट्टी, भाड़ ; frying pan, oven.

कन्दुक पुंन० गेंद ; ball.

कंधर पुं० गरदन, बादल ; neck, cloud. —रा स्त्री० शिरोधि, गरदन ; neck.

कंधरातोरण न० कण्ठी ; necklace.

कंधि पुं० समुद्र ; ocean. स्त्री० गरदन ; neck.

कन्यका स्त्री० कुमारी ; virgin.

कन्यस वि० सबसे छोटा भाई ; the youngest brother. —सा छोटी अंगुली ; the little finger. —सी सबसे छोटी बहिन ; youngest sister.

कन्या [ √कन् 'दीप्तिकान्तिगतिषु' ] स्त्री० कुमारी, नारी, नक्षत्र ; a girl, woman, the sign of the zodiac Virgo.

कन्यादान न० विवाह में पुत्री का दान ; giving daughter in marriage.

कन्यादर्शं -म् क्रिवि० जिस जिस कन्या को देखता है ; all the girls he sees : कन्यादर्शं वरयति.

कन्याराशि पुं० कन्यानामक राशि ; the sign Virgo.

कन्यावेदिन् पुं० जामाता, दामाद, जंवाई ; son-in-law.

कन्याशुल्क न० विवाहार्थ कन्या लेने पर उसके पिता को दिया जाने वाला धन ; money given to the bride's father as her price.

कपट [ √कम्प् ] पुंन० व्याज, दम्भ ; fraud, deceit.

कपटकुड्य न० चावलों के मांड आदि से लिप्त चित्रमय वस्त्र ; a painted piece of cloth smeared with scum of rice.

कपटप्रबन्ध पुं० छल का तांता ; continued series of fraud ; fraudulent contrivance.

कपटलेख्य न० जाली कागज ; forged document.

कपटिन् वि० छली, ठग ; fraudulent, deceitful.

कपर्द पुं० कौड़ी, वराटक, शिव का जटा-जूट ; a small shell, braided hair of Śiva.

कपर्दिका स्त्री० दे० 'कपर्द'.

कपर्दिन् पुं० जटाधारी, शिव ; wearing knotted or braided hair, epithet of Śiva.

कपाट न० किवाड़, दर का एक कपाट ; panel of door, door.

कपाटघ्न [ √हन् ] वि० किवाड़ तोड़ देने वाला ; house-breaker.

कपाटवक्षस् वि० चौड़ी छाती वाला ; broad-chested.

कपाल न० खोपड़ी, खप्पर, मिट्टी का कर्पर आदि भिक्षापात्र, मृन्मय भाण्ड के टुकड़े, प्याला, कुष्ठभेद skull, head,

√स्पृह् √स्पृ is extended into √स्पृश्, √स्पृह् as √दह् is extended into √दीक्ष्, √शक् into √शिक्ष्.

स्पृहती [ =स्पृहयन्ती ] वि० खेत में मुंह मारती ; grazing corn (cow). —यालु वि० परस्त्र्यादिभोगेच्छावान्, स्पृहाशील ; envious, covetous, longing for. —हा [ भोग्यवर्गेच्छादरः ] स्त्री० उपादित्सा, लिप्सा, लोलुपता ; desire, covetousness. स्प्रष्ट्ट पुं० संताप ; sorrow.

स्फटा [ √स्फट्-त ] स्त्री० फणा ; hood.

स्फटिक पुंन० काचमणि, बिल्लौर, फिटकरी ; glass, crystal, alum. —स्तम्भ पुं० स्फटिक का खंभा ; crystal-column. —काचल पुं० 'mount Meru' = —काद्रिः. —भ्र पुं० कर्पूर ; camphor. √स्फट् [ 'स्फुरणे संचलने च', स्फटति ] फुरना, फैलना, फैलाना, खुलना, खोलना ; to expand, open (eyes).

स्फाति [ √स्फाय् ] स्त्री० स्फीति, वृद्धि, भक्षण; increase, eating. —न [ √स्फाय् ] न० सोजा ; swelling.

√स्फाय् ['वृद्धौ', स्फायति, स्फान, स्फीत, स्फाययन् 'वर्धयन्'] पीवर बनना, बढ़ना, फूलना, सूजना; to grow, increase, be extensive.

स्फार [ √स्फाय ] (1) वि० प्रवृद्ध, विस्तीर्ण, विकट, विशाल, विपुल, प्रभूत, प्रसन्न-वदन ; increased, expanded, extensive, large, great, abundant, glad. (2) —रः रस, भोगाभिनिवेश; juice, deep attachment. —म् न० प्रभूति, प्राचुर्य; abundance : 'स्फारीभवन्त्यापदः' [ Pañca. = वृद्धिमापद्यन्ते IX. V. 2. ]

स्फाल [ √स्फल् = √स्फर् ] पुं० आस्फालन, वेग वाली गति, लपक ; beat, rushing with speed. —न न० हिलना, धड़कन, घर्षण, रगड़ना, हिलाना ; quivering, palpitation, causing to quiver, rubbing, friction.

स्फिच् स्त्री० कूल्हा, जंघामूल, कटितट, कटिप्रोथ, नितम्बबिम्ब ; buttocks, hips = स्फिगी. —र [ √स्फाय् ] वि० पीवर, भूरि, प्रगाढ, निबिड, प्रभूत, बहुल ; abundant, dense.

स्फीत [ √स्फाय् ] वि० पीवर, पुष्ट, विस्तृत, उर्वर, समृद्ध, धनिक ; fat, extending, fertile (land), great, far-stretching, rich. —सारधन वि० प्रचुर काञ्चनरत्नादिमान् ; having abundance of gold and jewels.

√स्फुट् [ 'विकसने', स्फुटति, -टते ] खिलना, फूलना; to expand, blow, blossom. (2) √स्फुट् ['भेदने', स्फोटयति] तोड़ना, अंगड़ाई लेना : 'स्फोटयत्यग्रम्', चटकाना; to burst, crack : स्फोटयन् 'दलयन्', break open, crack (fingers). (3) √स्फुट् [ 'विशरणे', स्फुटति, स्फुटयति ] फोड़ना, तोड़ना, फूटना, टूटना ; to burst or rend asunder, break. (4) √स्फुट् [ 'परिहासे', स्फुटयति ] मजाक करना ; to cut jokes. आस्फोटयति =आस्फालयति = क्ष्वेडयति.

स्फुट वि० स्पष्ट, व्यक्त, पुरःस्फुरद्रूप, खिला ; evident, clear, split, abloom. —म् क्रिवि० 'clearly'. —टतार वि० 'starry or starlit'. —टन न० विकाश, विकास, उद्भेद, विवर, छेद, भट, भिदा ; bursting, blossoming, fissure, hole. —टिका स्त्री० फुड़िया ; boil, small boil, pimple. —टित वि० फूटा, व्यक्त ; burst open, evident.

√स्फुर् [ 'स्फुरणे', स्फुरति ] फुरकना, फड़कना, धड़कना, कांपना, ठोकर मारना, झटका देना, पटकना, गिरा देना, झटकना, हिलाना, आगे-पीछे को उछालना जैसे धनुष की डोर, ऊपर आना, अंकुराना, गाभे आना, आंखों आगे आना, दीख पड़ना, मन में फुरना, याद आ जाना, फैलना, खिलना ; to flash forth, throb, palpitate ( heart ), tremble or quiver, kick, jerk, knock down, twitch, shake, spring forward and backward ( bow-string), spring up, sprout forth, become visible, flash forth in mind, remember, shine, expand : गन्धेन स्फुरता मनागनुगतः [Uttara. IV. 1.], blossom : स्फुरल्लोलाब्जानाम् [ Śṛṅg. 4. ].

स्फुरण न० ईषत्स्पन्दन, स्फुरण, फड़कना, फुरना, कम्पन, प्रतिभान ; throbbing, quivering, shaking, sudden memory, sudden flash in mind= —णा. —रित (1) वि० फड़का, फुरा, कांपा, प्रतिभात ; throbbed, flashed forth in mind, quivered, suddenly known. (2) —म् न० स्फुरण ; throbbing or throb, flash in mind, trembling. —द्रुचि वि० फड़कती दीप्ति वाला ; of quivering gleam.

स्फुल [ √स्फुल् 'संचलने', स्फुलति ] न० तंबू; tent. —श्री स्त्री० पटमण्डपशोभा ; beauty of tent.

स्फुलिङ्ग पुंन० अग्निकण, चिनगारी, पतंगा ; spark of fire. —ङ्गिनी स्त्री० अग्नि की सात जिह्वाओं में से एक; one of the seven tongues of fire.

स्फूर्जक पुं० तेंदुआ वृक्ष; a kind of tree. स्फूर्जथु [√स्फूर्ज्] पुं० वज्रनिर्घोष ; roar of thunder. —र्जावत् वि० वज्रनिर्घोषवान् ; having the roar of thunder.

स्फूर्ति [ √स्फुर् ] स्त्री० फुरना, फड़कना, व्यक्त होना, ऊर्जा ; throbbing, spring, manifestation, energy for activity. —मत् (1) वि० फुरने वाला, क्रियावान्; throbbing, active. (2) —मान् पुं० पाशुपत शिवभक्त ; worshipper of Śiva, a Pāśupata.

स्फेष्ठ [ स्फेर का अति० में ] वि० अतिप्रचुर, प्रभूत; excessive.

स्फोट [ स्फुट्यते ध्वनिभिरभिव्यज्यते इति ] पुं० वैयाकरण मानते हैं कि कटक, कुण्डल, एवं रुचक आकृत्या विभिन्न होकर भी वस्तुतः स्वर्णरूप हैं। आकृति बदलती है, मौलिक तत्त्व अर्थात्

स्वर्ण एक बना रहता है। इसी प्रकार विनाशी वर्ण, शब्द एवं वाक्यरूप ध्वनि के मूल में एक अपरिवर्ती शब्द-तत्त्व है। स्फोट इसी को कहते हैं; शैवों ने इसे अन्तःसंजल्पात्मा बताकर विन्दु और अनाहत नाद कह कर पुकारा है।

हमारा अन्तःकरण चक्षुरादि इन्द्रियों के माध्यम से घट-पटादि पदार्थों पर पहुंच तदाकार बन जाता और अन्तश्चैतन्य को अनावृत कर देता है। घटादि का प्रत्यक्ष यही है। चैतन्य-रूप तत्त्व एक है, जो कि अनावृत होता है; घट-पटादि आकृतियां अनन्त हैं, जिनके माध्यम से चैतन्य प्रसृत होता है। ठीक इसी प्रकार वर्णरूप ध्वनियों में प्रसृत होकर हमारा अन्तःसंजल्पात्मा चैतन्य अनावृत अथवा स्फुट हो जाता है। स्फोट हम इसी अन्तःसंजल्प-रूप परमनाद अथवा अनाहत व्योम को कहते हैं।

वैयाकरणों ने वाणी को परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी इन चार विभागों में बांटा है, जबकि भर्तृहरि पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी इन तीन को मानकर पश्यन्ती ही को परा और ब्रह्मन् इन दोनों के आसन पर बिठाते हैं। इनमें अन्तिम वैखरी को हम सभी सुनते हैं। वैखरी रूप में वाणी नाभिमूल से छुट कर ताल्वादि स्थानों में उद्भिन्न होती हुई कानों में पड़ती है। [दि० आखर, विखर]। फलतः यह मानवमात्र के अनुभव की परिधि में है, किंतु जो वस्तु सभी के अनुभव की बन जाती है, उसका महत्त्व तो जाता रहता है, फलतः वैयाकरणों ने वाणी की मध्यमा, पश्यन्ती और परा ये तीन कोटियां और मानी हैं। इनमें मध्यमा और पश्यन्ती को योगि-सिद्ध सुन लेते हैं; किंतु परा विन्दुरूप होने के कारण मानवीय अनुभव के परे हैं। स्फोट का चरम रूप यह परा वाणी ही है।

निश्चय ही तत्तत्स्थानावभासित वर्ण क्षणवर्ती हैं; फिर भी अनुरणनात्मना एकता में अनुसूत्रित हो करके ये श्रोता के मन में एक संस्कार बिठा देते हैं, जो कि अर्थतत्त्व पर टार्च फेंक कर उसे उद्भासित कर देता है। वैयाकरणों की पदपदार्थ-बोध की प्रक्रिया कुछ इसी प्रकार की है।

हम प्रतिक्षण अपने जीवन में घट, पट, कुड्य, कमण्डलु आदि अगणित आकृतियों में परिणामुक पञ्चभूतों के नाटक को देखा करते हैं। अनुशीलनानन्तर हम उन अगणित आकृतियों को महत्त्व न देकर उन आकृतियों के मूल में प्रवर्तमान एक असीम आकार-सागर की उद्भावना करते हैं। ठीक इसी प्रकार अ, इ, उ आदि अगणित ध्वनियों को सुनकर, अनु-शीलनानन्तर हमारे सामने, इन सब ध्वनियों के पीछे प्रवर्तमान एक असीम नादतत्त्व उभर आता है: वैयाकरणों का स्फोट-ब्रह्म यही है—वेद इसी स्फोट का आद्य प्रकाशन है। संक्षेप में जिस प्रकार आंख के विषयजात का विलयन हो कर एक अपरिच्छिन्न ब्रह्मरूप सत्ता उभरती है, इसी प्रकार श्रोत्र-विषय ध्वनिजात का विलयन होकर उसके मूल में प्रवर्त-मान अनवच्छिन्न शब्दतत्त्व का 'अनहत नाद' उभरता है। वैयाकरणों ने नाना प्रकार से इसी 'परम नाद' की आराधना की है।

उपनिषदों ने इस शब्द-ब्रह्म की महिमा तरह-तरह से गाई है। यदि वे एक स्थान पर चक्षु के विषयभूत पदार्थों को एकता की भट्टी में गला कर एक सदाशिव की उद्भावना करते हैं तो दूसरे प्रकरण में ध्वनिरूप शब्दवर्णों को एकत्व की भट्टी में पिघाल कर प्रणवरूप शब्द-ब्रह्म की उत्थापना करते हैं। फिर पाणिनि ने तो शब्दब्रह्म को आत्मसात् करने के लिये उसके स्थूलरूप वर्णों की अभूतपूर्व वन्दना की है, जबकि उनके समसामयिक व्याडि महर्षि का तो उनके शब्दावहित होने के कारण नाम ही 'शब्दब्रह्मैकवाक्' पड़ गया था। पतंजलि ने अपने महाभाष्य के अक्षरसमाम्नाय को 'ब्रह्मसमाम्नाय' की संज्ञा दी है, जबकि भर्तृहरि तो सुनते ही ध्वनिमात्र के पीछे एक शब्दब्रह्म को हैं। उन्होंने जगत् को नेत्रविषय कोटि-कोटि आकृतियों के निधान पर-ब्रह्म का विवर्त न बता कर श्रोत्रविषय अगणित ध्वनियों के आत्मभूत शब्दब्रह्म का विवर्त बताया है; और इस प्रकार ब्रह्म की 'आकृतिरूप' में वन्दना न करके 'नादरूप' में नीराजना की है। नागेश ने परम विन्दु से विवर्तित अव्यक्त रव (√रु शब्दे) या नाद को ही शब्दब्रह्म कह कर उसी के चरणों में पुष्प चढ़ाए हैं: योगियों का 'अनहत नाद' यही 'परम र व' है। इसी परम नाद के अधिष्ठातृ-देवता हैं सदाशिव 'रुद्र', जिनका इस 'परमनाद' में रमने के कारण नाम ही 'रुद्र' (√रुद् शब्दे) पड़ गया है। इसी अनाद्यनन्त परमनाद की आराधना में प्रयत रहने के कारण हमने 'द्यावापृथिव्यौ' का नाम 'रोदसी' (√रुद्) रखा था; और इसी नीरव रव्-अ की वन्दना में दिन भर तपने वाले सूर्य भगवान् को हम रवि ( √रु शब्दे ) इस नाम से पुकारते आये हैं। ध्वनिरूपेण सततं प्रवाहित होने वाली सरस्-वती को हमने विद्या की अधिष्ठातृ देवी इसी नाद-रूप सरस् का गूंजता कूजा होने के कारण माना है। वाक्यपदीय एवं मञ्जूषा आदि ग्रन्थों में इसी परावाक् को 'एका', 'दिव्यादिव्यरूपा', 'अविभागा' तथा 'अनपायिनी' आदि विरुदों से याद किया है। भागवत ने अनुभवातीत परा को प्रणवरूप अनाहत शब्द कह कर पूजा है। वैयाकरण, पातंजल-योग, शैवाद्वैत, शाक्त एवं आलंकारिक मनीषी स्फोट के पुजारी हैं। यह लोग शब्द और अर्थ इन दोनों के संबन्ध तक को नित्य बताते हैं। मीमांसक, वेदान्ती एवं नैयायिक-वैशेषिक स्फोट को नहीं मानते; the idea which bursts out or flashes on the mind when a meaning-ful sound is uttered; the principle of sound underlying the sound-world *a*, *ā*, *i* etc. —स्फो-टक पुं० फोड़ा, व्रद; boil, tumour. —टन न० अंगुली चट-काना, मणिभेदक औजार; crackling fingers, machine to bore a jewel. स्फ्य पुं० अरित्र; oar.

स्म [ √अस्+म ] निश्चय एवं अतीत-द्योतक (वर्तमान के साथ

प्रयुक्त), पादपूरण अ०; indeed, verily, indicates past when used with present tense, expletive. स्मय [ √स्मि ] पुं० चित्तोद्रेक, इतरानुद्दिश्य मानसोपहास, अहंकार, अवलेप, आश्चर्य, मुस्कान ; pride, arrogance, wonder, astonishment, smile.

स्मर [ √स्मृ ] पुं० मार, कामदेव, प्रेम, याद ; god of love, love, memory, remembering. —कूप पुं० 'योनिः'. —ण न० स्मृति, एक अलंकार : सदृश वस्तु के अनुभव से वस्त्वन्तर की स्मृति ; remembering, rhetorical recollection : सदृशानुभवाद्वस्त्वन्तरस्मृतिः स्मरणम् [ Alsa. 15. ]. —तल्प पुं० 'मदनशय्या'. —मोह पुं० दीवानापन ; infatuation of love. —मोहित वि० कामान्ध ; infatuated by love. —वल्लभ पुं० वसन्त ; spring. —वीथिका स्त्री० वेश्या ; harlot. —स्मर्य पुं० 'रासभः'. —स्मेर वि० 'स्मरोल्लसितः, मदनमदोत्कटः'. —हर पुं० शिव ; Śiva who burnt up Kāma. —राङ्कुश पुं० नख ; nail. —रातुर वि० कामार्त ; love-sick 'स्मरार्तः'. —रासव पुं० प्रियतमा के मुंह की लार ; saliva of the mouth of the beloved.

स्मार [ स्मरणादुत्पन्नः ] वि० कामज; born of desire. —क न० 'monument'.

स्मार्त [स्मृतिं वेत्त्यधीते वा, स्मृतौ विहितम्] वि० स्मृतिसंबन्धी, स्मृतिविहित ; relating to memory, relating to smṛtis, hieratic, one who studies smṛtis. स्मार्त वेदोपकरणम् 'उपाकर्म'.

√स्मि [ 'ईषद्धसने', स्मयते, 'अनादरे', स्माययति, स्मयन् 'स्म्यन्' ] मुसकराना, खिलना ( फूल ), उपेक्षा करना, गर्व करना ; to smile, bloom ( flower ), disregard, be proud of : अभ्युत्स्मयन्ति 'गर्वमाविष्कुर्वन्ति'.

स्मित न० मुसकराना, मुसकाना : ईषद्विकसितैर्दन्तैः कटाक्षैः सौष्ठवान्वितैः । अलक्षितद्विजद्वारमुत्तमानां स्मितं भवेत्, हंसी; smile, laughter. Note स्मितम् 'gentle smile', हसितम् 'smile with teeth seen to some extent', विहसितम् 'laughing with a soft sound', उपहसितम् 'laughter accompanied by shaking of head', अपहसितम् 'uproarious laughter', अतिहसितम् 'convulsive laughter', with shaking of the body [ Daśa. IV. 83. ]. —पूर्वाभिभाषिन् वि० मुसकराकर बोलने वाला ; addressing with a smile.

√स्मृ [ 'चिन्तायाम्', स्मरति, स्मारयति, सुस्मूर्षति ] याद करना, मन में लाना ; to remember, think of, bear in mind, call to mind, recollect. (2) √स्मृ [ 'आध्याने = उत्कण्ठापूर्वकस्मरणे', स्मरति ] प्यार से याद करना, अभिलाषा करना ; to yearn after, long or desire for. (3) √स्मृ ['प्रीतिपालनयोः', स्मृणोति] प्रसन्न करना, रक्षा करना ; to please, gratify, protect.

स्मृत वि० याद किया, जिक्र किया, परंपरागत, आम्नात, विहित; remembered, mentioned, handed down, prescribed.

स्मृति स्त्री० धर्मसंहिता, आगम, परंपरागत आचारशास्त्र, परंपरा, आध्यान, चिन्ता, अभिज्ञा; a class of works handed down by tradition, tradition, memory. —प्रत्यवमर्ष पुं० पक्की याद ; retentive memory, accuracy of recollection. —भू पुं० 'Cupid'. —भ्रंश पुं० स्मृतिविक्षेप ; loss of memory. —विभ्रम पुं० स्मृति-व्यामोह; confusion of memory. —शास्त्र न० 'law book, legal science'. —शील [ -ले द्वि० ] 'tradition, habits of conduct'. —शेष वि० मृत ; one of whom only memory remains, a dead person. —हेतु पुं० संस्कार ; impressions on the mind. —व्यपेत वि० विस्मृत ; forgotten.

स्मेर [ √स्मि ] वि० ईषद्विहसनशील, उत्फुल्ल : ईषद्विकसितकुसुमवान् : स्मेरो लतामण्डपः [ Śṛṅg. 83. ] ; smiling, blooming, having flowers half-abloom.

स्यद पुं० रय, वेग, रंहस् ; speed, rush.

√स्यन्द् ['प्रस्रवणे', स्यन्दते, स्यन्न, स्यन्त्वा, स्यन्दित्वा] बहना, चलना ( वहल में ), पहुंचना, पसीना आना ; to flow, stream, drive (in carriage), reach: 'यदीयं किंवदन्ती महाराजं प्रति स्यन्देत' [ Uttara. I. 11. ], to sweat : गात्राणि स्यन्दन्ति = स्विद्यन्ति.

स्यन्द पुं० रस, सार ; juice, essence. —न (1) वि० क्षिप्रगामी, आशु, प्रवाही, तीर की तरह चलने वाला ; going quickly, fleet, swift, flowing, swift of foot. (2) —नः पुं० रथ, युद्ध-रथ, वायु, बिल्व ; chariot, war-chariot, wind or air, the Bilva tree. —नम् न० बहना, स्राव, स्रुति, टपकना, नीर ; flowing, trickling, oozing, water. —नारोह वि० रथारोही, रथी ; a warrior who fights while seated in a chariot. —न्दिन् (1) वि० टपकने वाला, तेज; trickling, oozing, going quickly. (2) —न्दी राल, स्रवत्पयःस्तनी गौ ; saliva=सृणीका, a cow whose udder drips milk. Cp. स्यन्दनिका 'क्षुद्र-नदी'.

स्यन्न [ √स्यन्द् ] वि० स्रुत, रीण, टपका, रिसा ; oozed, trickled, dropped=रीणं स्नुतं स्रुतम्.

√स्यम् [ 'शब्दे' ] आवाज करना ; to sound : स्येमुः 'शब्दं कृतवन्तः'.

स्यमन्तक पुं० श्रीकृष्ण के हाथ की मणि ; a valuable jem of Kṛṣṇa said to yield daily eight loads of gold and to preserve its wearer from all kinds of dangers and portents.

स्यात् क्रिवि० [ √as 3. S. of Potential ]; it may be, perhaps.

स्याद्वाद पुं० जैनियों का 'सप्तमङ्गीनय' : स्याद् अस्ति, स्यान्नास्ति, स्यादस्ति च नास्ति च, स्याद् अवक्तव्यः, स्यादस्ति चावक्तव्यश्च, स्यान्नास्ति चावक्तव्यश्च, स्यादस्ति च नास्ति चावक्तव्यश्च : 'स्याद्वादः सर्वथैकान्तत्यागात् किंवृत्तचिद्विधेः। सप्तभङ्गनयापेक्षो हेयादेयविशेषकृत्" यह न्याय किसी भी वस्तु की एकान्ततः सत्ता का प्रत्याख्यान करता है और उसी प्रकार एकान्ततः अभाव का प्रत्याख्यान करता है। यह मार्ग सत् और असत् का मध्यवर्ती है; assertion of probability; some-what in between '*sat*' and '*asat*'.

स्याल पुं० 'wife's brother'.

स्यू [ √सिव् ] स्त्री० तागा ; thread. —त [ √सिव् 'ऊतम्', उतम् ] (1) वि० सिला, गंठा, ग्रथित, बद्ध; sewn, joined, tied. (2) —तः पुं० प्रसेव, थैला, बोरा, तन्तु संतत ; bag, sack. —ति स्त्री० सेवन, सीवन ; sewing, stitching. —म [ √सिव् ] पुं० रश्मि ; ray of light. —म् न० 'water'. —मन् पुं० सीवन, बद्धी, पट्टी ; thong, band.

स्योन [ √सिव् ] (1) वि० सुन्दर, मनोरम, भद्र, माङ्गलिक ; beautiful, gentle, auspicious. (2) —नः पुं० किरण, सूर्य, बोरी; ray of light, sun, sack. —म् न० प्रमोद, हर्ष; happiness, pleasure. स्योनाक पुं० सोनापाठा ; Bignomia Indica.

स्रंस् [ 'अवस्रंसने', स्रंसते, स्रस्त ] खिसक पड़ना, गिरना, फिसल जाना, रपट जाना, नष्ट होना; to slip off, fall, perish.

स्रंस पुं० स्रंसन, गिरना ; falling. —सिन् (1) वि० पातक, रपटने, पिछलने, तिड़कने, या फिसलने वाला, ढीला; falling or slipping down, loosened. Cp. विस्लयः 'विश्लिष्टः'. (2) —सी पुं० पीलु ; a particular tree.

स्रग्दाममालावितत [स्रग्रूपाणां दाम्नां माला परंपरा तद्वद् विततम्] वि० प्रयोक्ता के हाथ से लक्ष्य पर्यन्त प्रसृत ; extended from the warrior's hand upto the target.

स्रग्विन् [ स्रजीयस्, स्रजिष्ठ ] वि० मालावान् ; wearing a wreath. Cp. स्रग्दामसंनद्धः 'स्रक्-समूह-निबद्धः'.

स्रज् [ सृज्यत इति ] स्त्री० माल्य, माला, हार ; garland : स्रक्सूत्रवृत्त्या=मालान्तर्गतसूत्रसादृश्येन. —जिष्ठ [ अतिशयेन स्रग्वी ] वि० मालाओं से लदा ; laden with garlands. —ज्वा स्त्री० रस्सी ; rope.

स्रव [ √स्रु ] पुं० स्नव, स्राव, प्रस्राव, चश्मा ; flow, trickling, fountain, spring. —वा स्त्री० मूर्वा ; a particular creeper used in making a bow. —द्गर्भा स्त्री० अवतोका, बच्चा गिरा देने वाली ; cow prone to miscarry. —न्ती स्त्री० सरिद्; river, stream.

स्रष्टृ [ √सृज् ] पुं० सर्जनहार, विधाता, विरिञ्चि, ब्रह्मा ; creator, dispenser, Brahmā.

स्रस्त वि० च्युत, पतित, भ्रष्ट, स्कन्न, गलित, रड़का, तिड़का, ढीला हुआ ; fallen, slipped, loosened, relaxed. —स्तर पुंन० सांथरा, पुआल का विस्तर, विस्तर ; bed of grass, bed.

स्रस्ति स्त्री० पतन, खिसकना, रपटना, पिछलना, तिड़कना ; falling, slipping, a slip or fall.

स्राक् क्रिवि० = सपदि, झटिति ; at once. स्राव [ √स्रु ] पुं० प्रवाह, रिसाव, टपकना ; flowing, trickling or oozing.

√स्रिध् [ स्रेधति ] नुकसान करना, चोट पहुंचाना, नष्ट कर देना ; to injure, harm, destroy or ruin.

√स्रु [ 'गतौ', स्रवति, स्रुत, स्रावयति ] बहना, चूना, टपकना, रिसना, छन जाना, नष्ट हो जाना ; to flow, stream, leak, flow away, perish.

स्रुग्-भाण्ड न० स्रुगादि यज्ञपात्र ; sacrificial vessels like ladle. स्रुघ्न पुं० अंबाला, सहारनपुर का ऊपरी भाग=घाड़ का इलाका; on the east *Srughna* extended to the Ganges and on the north to a range of lofty mountains, while the Yamunā flowed through it. Perhaps the 'Ghāṛ' of Ambāla and Sahāranpur districts.

स्रुच् [स्रुचो हविः प्रदानार्था, स्रुवा हविरप्रदानार्था] स्त्री० कड़छी, पांच प्रकार की : अग्निहोत्रहवणी, उपभृत्, जुहू, ध्रुवा, स्रुव ; ladle. स्रुत् पुं० प्रवाही ; flowing. Note स्रुतः 'सर्वत्र गतः प्राप्तः शिवः'. स्रुति स्त्री० राजमार्ग, प्रवाह; high-way, flow. स्रुव [ √स्रु ] पुंस्त्री० यज्ञिय कड़छी, कड़छी, ध्रुवा, उपभृत्, जुहू ; wooden ladle, ladle. —प्रग्रहण [ राजकीय-वृत्ति-वर्तन सर्वेभ्यो वणिग्भ्यः स्रुवेण धान्यादिकमाददानः ] पुं० खोंची-ग्राहक ; one who takes out ladleful of grain from sacks. —वावृक्ष पुं० कटाय, कठेर, विकङ्कत ; a particular tree.

स्रू [ स्रवत्यतो घृतम् ] स्त्री० स्रुवा ; ladle.

स्रोतस् [ स्रवतीति ] न० स्वतः जल-स्राव, स्रोत, नदी, इन्द्रिय, केशिका ; stream, river, organ of senses, capillary. —स्वती स्त्री० नदी ; river = स्रोत्या. —तोञ्जन न० सौवीर, सुरमा, कापोताञ्जन, यामुन ; collyrium. —द्भव [ –वौ ; स्रवतीति स्रोतः मलं तदुद्भवौ : विष्णुकर्णमलोद्भूतौ ] 'Madhu and Kaiṭabha'. —वहा स्त्री० 'river'. स्रौव [स्रुवेण हूयतेऽस्मिन्निति] पुं० होम; sacrifice.

स्व (1) वि० अपना, नैसर्गिक, प्राकृतिक, स्वाभाविक ; one's own, belonging to one's self, innate, inherent, inborn. (2) स्वः पुं० आत्मा, ज्ञाति; one's own self, kinsman. स्वः, स्वम् पुंन० धन, संपत्ति ; riches, wealth. स्वा स्त्री० समान जाति की स्त्री, स्वकीया, अपनी स्त्री ; a woman of one's own caste ; one's own

wife as heroine in a drama [ Daśa. II. 25 ]. —क वि० अपना ; own = स्वकीयः. —कर्मकृत् वि० अपना काम करने वाला ; doing himself his work, having no servant. —काम वि० स्वच्छन्द, स्वतन्त्र ; independent. —कामिन् वि० स्वार्थी ; selfish. —कुशलमयी वि० स्वकल्याण-संबन्धी ; relating to one's own welfare. स्वक्षा स्त्री० दिव्यलोचनरूपा (वेदवाणी) ; divine sight. —गत —म् क्रिवि० एक ओर को, अश्राव्य ; to oneself, aside : अश्राव्यं स्वगतं मतम् [ Daśa. I. 124. ]. —गुणतस् क्रिवि० अपनी योग्यता से; from personal merit.

स्वचित्तायतनिस्वन [ स्वेच्छानुरूपस्वरायामम् ] क्रिवि० स्वर को यथेच्छ बढ़ाकर ; extending the svara as long as desired. —च्छ वि० सुथरा, साफ, निर्मल, पवित्र ; pure, blameless. —च्छन्द (1) वि० निरवग्रह, नियमात् निष्क्रान्तः, यथेच्छाचारी, विशृङ्खल, स्वैरी ; self-willed, independent, wanton. (2) —न्दः पुं० अपने मन की तरंग, मन-मौज ; one's own will or choice, own fancy or pleasure. —न्दम् क्रिवि० यथेच्छम्; at one's own will, wantonly, voluntarily. —न्दचारिन् वि० जिधर मुंह उठा उधर चल देने वाला; wandering at will=कुचरः. —चारिणी स्त्री० वेश्या ; harlot. —न्दता स्त्री० स्वच्छन्दाचरण ; selfwilledness, wilfulness. —तस् क्रिवि० 'at one's own will'. —न्दपथगा [ स्वच्छन्देन स्वेच्छया कृतः पन्थाः स्वच्छन्दपथः तेन गच्छतीति ] वि० यथेच्छ मार्ग से जाने वाली ; flowing in a way that pleases her=Gaṅgā. —न्दमरण वि० 'dying at one's own will : Bhīṣma'. —न्दवनजात वि० स्वयमेव वन में उत्पन्न ; spontaneously wood-grown.

√स्वज् [ √स्वञ्ज् 'परिष्वङ्गे', स्वजते, स्वक्त ] आलिङ्गन करना ; to embrace.

स्व-ज [ √जन् ] (1) वि० सहज ; natural. (2) —म् न० रुधिर ; blood. —जन पुं० सगोत्र, बान्धव, ज्ञाति, बन्धु, परिवार ; family. —ज्ञाति स्त्री० अपना नाता ; one's own kindred. Note जोङ्गकः ( =ज्ञातिवाहः = लोहगन्धिः √जुग् 'त्यागे' ). स्वञ्चित [ सु+अ- ] वि० बन्द ; well-closed : स्वञ्चितपक्ष्म-कपाटम्.

स्वतन्त्र [ स्वप्रधानः ] वि० निरवग्रह, स्वच्छन्द, स्वाधीन; self-willed, independent. —तवस् [ स्वं तवो यस्य ] वि० स्वतो बलवान् ; having his own strength. —तः प्रमाण वि० स्वयंसिद्ध; self-proved. —प्रामाण्यवाद पुं० यह मत कि ज्ञान में सत्यता बाहर से न आकर यह उसका अपना स्वरूप ही है ; हां, ज्ञान का असत्य होना, बाहरी बाधाओं का फल है ; the doctrine that knowledge is self-proved. Cp. परतः प्रामाण्यवाद. —तस् क्रिवि० 'by one's self'. —तोव्यावर्तक वि० अपने आपको भी पृथक् करने वाला, जैसे वैशेषिकों का विशेष, जो न केवल उन नित्य वस्तुओं को, जिनमें वे रहते हैं, एक दूसरो से पृथक् करते हैं, अपितु स्वयं को भी परस्पर पृथक् करते हैं ; self-dividing.

स्वत्व न० स्वामित्व ; own right or property, ownership. —निवृत्ति स्त्री० स्वाधिकार की समाप्ति; cessation or loss of proprietary rights. —त्वापहरण न० बेदखली; taking away proprietary rights. √स्वद् [ 'आस्वादने', स्वदति, -ते, स्वदित, स्वात्त, स्वादयति ] स्वाद लेना, मजा लेना, स्वाद पैदा करना; to taste well, enjoy, delight in, to produce pleasure : अस्थायी स्वदते कथम् [ Daśa. IV. 45. ]. —दन न० 'व्यञ्जनम्, तेमनम्'.

स्वधर्म पुं० 'one's own duty'. —धा स्त्री० आत्मशक्ति, तात्त्विक शक्ति, ऊर्जा, पितृन्न, स्वधा बोलकर पितरों को कव्यदान, पितृतर्पण ; vital power vitality, self-power, food offered to the Manes, the exclamation used on precenting the oblation of food to the Manes. —कार पुं० 'pronouncing the benediction svadhā'. —निनयन [ निनीयते निष्पाद्यते येन मन्त्रजातेन तद् ] न० श्राद्ध में प्रयुक्तमन्त्र-विशेष; stanzas used in offering oblations to the Mane's, performance of a Svadhā rite with svadhā [ Manu. II. 172. ]. In yoga : स्वस्मिन् शरीरे धानं विधानं देहे दायोर्धारणम्. —भुज् पुं० स्वर्गवासी पुरखा, देवता ; deceased ancestors, deity. —वरी स्त्री० सच्ची ; faithful, constant. —धिति पुं० परशु, परश्वध, कुठार ; axe. —ती स्त्री०. —धिष्ठित वि० सुष्ठु पालित; well looked after : तेन राज्ञा स्वधिष्ठिताः [ MBh. 1. 49. ].

√स्वन् [ 'शब्दे', स्वनति, स्वनित ] ध्वनि करना, गाना ; to sound, sing. —नुकर्ष वि० शोभन अनुकर्ष वाला रथ ; having reliable anukarṣa : अनुकर्षो दार्वधःस्थम्.

स्वन पुं० स्वान, निनाद, निःस्वन, ध्वान, रव, कूजित ( पक्षियों का) ; sound, noise, song (of birds). Note प्रतिस्वनः, प्रतिव्यूहः, प्रतिध्वनिः.

स्वनि पुं० 'ध्वनिः'. —नित पुं०न० गर्जित, ध्वनित, बिजली की कड़क, आवाज; thunder clap, sound. —ष्ठित [ शोभनमनुष्ठितमनुष्ठानं यस्य ] वि० शोभनाचारवान्; of righteous conduct.

√स्वप् [ 'शये', स्वपिति, सुप्त, स्वापिति, सुषुप्सति ] सोना, लेटना ; to sleep, fall asleep, lie down.

स्वपत्य वि० अच्छी संतान वाला ; having good offspr-

ing. स्वपन वि० सोतड़ा ; sleepy. स्व-परमण्डल न० अपना एवं शत्रु का विषय; one's own and an enemy's country. स्वपस्कर वि० अच्छे अङ्गों वाला रथ ; a chariot having good parts=शोभनरथाङ्गो रथः.

स्वप्न पुं० सुप्ति, स्वाप, संवेश, निद्रा, सपना ; sleep, dream. Note उत्स्वप्नता 'starting up out of sleep'. —ज् वि० शयालु, स्वपन, निद्रालु ; addicted to sleeping. —दोष पुं० स्वप्न में वीर्यस्खलन ; involuntary seminal discharge. —धीगम्य वि० स्वप्न जैसी प्रशान्त बुद्धि से ज्ञेय ; perceptible by the intellect (only when in a state of sleeplike serenity). —निकेतन न० पलंग-कमरा ; bed-chamber. —माणवक पुं० वह जादू जो फलने वाले स्वप्न लाता है; name of a magic that induces dreams that are realized. स्वप्नान्तिक वि० स्वप्न के पूर्वभाग में उत्पन्न ज्ञान के विषय में स्वप्नोत्तर भाग में उत्पन्न ज्ञान ; that knowledge which arises at the end of a dream about the knowledge taking place in the first half of a dream. —यित सुप्तप्रलपित ; talking in sleep.

स्वप्रकाश वि० स्वतोभासमान ; self-luminous, self-evident: स्वप्रकाशमात्रविश्रान्तः, केवल स्वप्रकाश में विश्रान्त अर्थात् ज्ञानस्वरूप. —प्रत्यया वृत्तिः स्त्री० स्वानुकूलजीविका; agreeable livelihood.

स्वभाव [ स्वात्मको भावः ] पुं० स्वरूप, अपना आपा : 'स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते' [ Bhag. VIII. 3. ], आन्तरिक रुभान, संसिद्धि, निसर्ग, आचरण ; one's own self, innate disposition, nature, character. —वेन, —वात्, —वतस् क्रिवि० 'from natural disposition, spontaneously'. स्वभाव परिवेशा [स्वभावः शीलं परिवेशः पर्यावरणं शीलपर्यावरणा] 'शीलपरिपूर्णा सीता'. —वाद पुं० इस मत के अनुसार वस्तुएं जैसी हैं अपने स्वभाव के कारण हैं और वस्तु के सारे परिवर्तनों का कारण स्वयं वह वस्तु है, कोई बाह्य शक्ति नहीं। सब घटनाओं के मूल में एक अनिवार्यता है जो वस्तु के स्वभाव से जुड़ी हुई है, किसी बाह्य शक्ति के द्वारा उस पर आरोपित नहीं। इसी मत से आगे चलकर चार्वाकों का विषयभोगवादी सिद्धान्त निकला। स्वभाववाद मृत्यु के बाद आत्मा की सत्ता को नहीं मानता। यदृच्छावाद से भेद के लिये देखो यदृच्छावाद ; the doctrine maintaining that every thing acts according to its own nature ; it is not actuated by any external power. —वोक्ति स्त्री० एक अलंकार : बच्चों आदि की असलियत अर्थात् उनके स्वभाव, रूपरंग, क्रिया आदि का मार्मिक वर्णन ; a figure of speech typifying the nature, form, and actions of children and similar things : स्वभावोक्तिस्तु डिम्भादेः स्वक्रियारूपवर्णनम् [ KPr. X. 111. ].

स्वभू (1) वि० 'self-existing'. (2) —भूः पुं० =स्वयंभूः. —भोगीन वि० स्वभोगार्थ हित ; fit for enjoyment. —भ्यग्र [ सु+अ- ] वि० सुतरां आसन्न ; very close.

स्वयंवर पुं० स्वयं पति का वरण ; self-choice, i.e. selection of husband by a princess at a public gathering of suitors. —रा [ स्वयं वृणुते इति ] स्त्री० पतिंवरा, वर्या ; choosing her husband. —वादिन् वि० वयस्क, बालिग ; legally independent. —श्रेष्ठ [ स्वयमनागन्तुकं श्रेष्ठत्वं प्रशस्यतमत्वं यस्य ] पुं० स्वभावतः श्रेष्ठ 'शिव'; Śiva of inherent excellence. —ग्रह पुं० स्वामी की अनुमति के बिना लेना ; taking a thing without permission.

स्वयन वि० सुगति-प्रदाता ; leading to good end. स्वयंदत्त पुं० द्वेष आदि के कारण असली माता-पिता द्वारा अपविद्ध पुत्र, जिसे कोई व्यक्ति अपना बना ले उस व्यक्ति का स्वयंदत्त पुत्र होता है ; a child, who having been abandoned by his real parents, gives himself up to be adopted by adoptive parents. स्वयम् अ० आत्मना; by self. —प्रभु [स्वयं प्रभवतीति] वि० स्वयंजन्मा ; self-born. —भू पुं० दे० स्वभू. स्वयंभूतः पुं० 'नित्यसिद्धः शिवः'.

स्वर् [ √स्वृ 'शब्दोपतापयोः' स्वरति ] अ० प्रकाश, सूर्य, स्वर्ग, आकाश, तीन व्याहृतियों में से एक ; light, sun, next world, heaven, sky, one of the three vyāhṛtis : यन्न दुःखेन संभिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम्। अभिलाषोपनीतं च तत्सुखं स्वःपदास्पदम्।

स्वर [ √स्वृ 'शब्दोपतापयोः, शब्दे रोगे च' ] पुं० ध्वनि, आवाज, काकु अथवा मिश्रकण्ठध्वनि, शोर, संगीत के सात स्वर : श्रुतिभ्यः स्युः स्वराः सप्त षड्जर्षभगान्धारमध्यमाः। पञ्चमो धैवतश्चाथ निषाद इति सप्त ते, उदात्त, अनुदात्त और स्वरित ; sound, voice, tone in music, accent : raised, low, circumflex. Cp. स्वर्यते गम्यते ब्रह्म यैस्ते स्वराः प्राणस्य वृत्तिभेदाः प्राणापानसमानव्यानोदानाः.

स्वरन्ध्रगोप्तृ वि० सात राज्याङ्गों में शत्रु के प्रवेश का निवारक ; one who guards his seven constituents of administration against the enemy.

स्वरभक्ति स्त्री० दो व्यञ्जनों के मध्य स्वरागम, जैसे मन्तर=मन्त्र; a vowel sound inserted in between conjunct consonants.

स्वरभङ्ग पुं० आवाज टूटना ; cracking of the voice, hoarseness.

स्वरस पुं० औषधि से ताजा निकाला हुआ रस : 'यन्त्रनिष्पीडिताद् द्रव्याद् रसः स्वरस उच्यते' [ Caraka ], स्वेच्छा ; fresh juice of plants and herbs ; one's own

desire or will. —संक्रम पुं० स्वर-योजना ; modulation of tone. —सेन क्रिवि० अप्रयत्नेन ; easily. —वाहिन् वि० निसर्गतः प्रवृत्त (संस्काररूपेण) ; continuing through its own inclination.

स्वराज् [ स्वयं राजते ] पुं० परब्रह्म, इन्द्र, सूर्य की किरण-विशेष; Supreme Being, Indra, one of the seven rays of the sun. —ज्य न० अपना राज ; independent dominion or sovereignty. —रालाग्र [ सु+अ- ] वि० सुतरां कुटिलाग्र ; having very curved point.

स्वरित [ स्वर्यते ] पुं० स्वरित स्वर (जो उदात्त के बाद आता है) ; circumflex : समाहारः स्वरितः [ P. I. 2. 3. ]. It is a combination of Udātta and Anudātta the first half being higher than the preceding *udātta* and the second half being *anudātta*. —तृ [ √स्वृ 'शब्दोपतापयोः' ] वि० उपतापयिता ; tormenter.

स्वरु [ √स्वृ ] पुं० धूप, यज्ञिय स्तूप, शङ्कु, यज्ञ, शम्ब, अशनि, वज्र, तीर ; sunshine, sacrificial post, sacrifice, thunderbolt, arrow. —रुस् पुं० शतकोटि शम्ब ; thunderbolt. —रूप (1) वि० समान, सुन्दर, रुचिर, मनोहर, विद्वान्; similar, handsome, lovely, learned. (2) —म् न० अपनी आकृति, निसर्ग, स्वभाव ; one's own form or shape, nature, true constitution.

स्वर्ग [ स्वर् ] पुं० प्रकाश की ओर ले जाने वाला, देवलोक, वैकुण्ठ, स्वर्-महर्-जन-तपस्-सत्यलोकाख्य स्थान; leading to light, heaven, paradise, swar etc. Cp. स्वर्गपथः 'स्वर्गप्रदेशः', स्वर्गभूतः 'स्वर्गं प्राप्तः'.

स्वर्गत वि० दिवंगत, मृत ; gone to heaven, dead. —ति स्त्री० 'going to heaven, death'. —र्गपर वि० 'intent on heaven'. —याण पुं० स्वर्ग-प्रापक ; leading to heaven. —वास पुं० मृत्यु ' . idence in heaven, death. —स्त्री स्त्री० अप्सरा, फुलझड़ी-सी स्त्री ; Apsaras, beautiful woman. —ह्वाय वि० स्वर्गगमनार्थं स्पर्धावान्; emulating to reach heaven, a call to reach heaven (in battle).

स्वर्गिन् वि० 'residing in heaven'. —र्गीय वि० 'relating to heaven, dead'. —र्ग्य वि० स्वर्गप्राप्ति-हेतु ; conducive to heaven. —र्जिकाक्षार पुं० सज्जीखार ; nitrate of potash = स्वर्जिः. स्वर्ण न० सुवर्ण, माप-विशेष; gold, certain weight of gold=one *karṣa*. —र्णकार पुं० रुक्मकारकः ; goldsmith. —र्णक्षीरी स्त्री० मकोय ; Cleom Felina. —र्णदी स्त्री० देवगङ्गा ; the divine river. —र्णदीधिति पुं० अग्नि ; fire having golden rays. —र्णनिकष पुं० कसौटी ; touch-stone. —र्णमुष्टि वि० सुनहरी मूठ वाला ; having golden handle. स्वर्भानु पुं० (A) Rāhu=तमः, सैंहिकेयः. (B) 'मूलाज्ञानरूपतमःशब्दितो राहुः शिवः'. स्वर्वेश्या स्त्री० 'divine prostitute, Urvaśī etc.' —र्वैद्य [ =द्यौ ] 'अश्विनीसुतौ, नासत्यौ, दस्रौ ; divine physicians.

स्वलक्षण [ स्वम् असाधारणं लक्षणं तत्त्वम् ] न० प्रत्यक्ष ज्ञान का विषय निरी वस्तु, अव्यवहित प्रत्यक्ष का विषयभूत खाली पदार्थ, जिस पर जाति, गुण, कर्म, नाम आदि का आरोप किया जाता है ; शुद्ध-संवेदन का विषय ; unique particular, thing in itself, devoid of all attributes, determinations or relations. It is grasped through pure sensation as it is in itself. This pure sensation is followed by another form of knowledge called *adhyavasāya*, 'determinate knowledge' which is of the form of universal=*sāmānyalakṣaṇa*. This is held by the Vaibhāṣikas.

स्वल्प वि० सु-अल्प, बहुत थोड़ा, स्तोक, तनिक-सा, महीन ; very small, little, minute. Cp. स्वल्पकौपीना 'स्वल्पः ईषदायासेन अपनेयःकौपीनः गुह्याच्छादनपटो यस्याः सा=सद्योहार्या'. —तस् क्रिवि० उद्देशतः, संक्षेपेण; briefly.

स्ववदात वि० दूध सा चिट्टा ; very bright or white. —वश वि० स्वतन्त्र ; independent, free. —वार [ स्वस्य समूहः ] पुं० अपना दल ; one's own people or crowd. —वासिनी स्त्री० मायके रहने वाली ; a woman living at her parent's house. —विषय पुं० अपना देश या घर ; one's own country, own house. —वीर्यतः क्रिवि० अपने पराक्रम से ; according to one's power. —वृत्ति स्त्री० अपना धंधा ; one's own means of subsistence.

स्वसित [ सु+अ- ] वि० काला भरंग ; very black. स्वसृ स्त्री० जामि, बहिन ; sister. Cp. जामेयः 'भागिनेयः'.

स्वस्तटिनी [ स्वर्+त- ] स्त्री० आकाशगङ्गा ; the aerial Ganges. —स्तर पुं० पुआली का सांथरा; bed made of paddy stalks. —स्ति क्रिवि० 'well, happily, hail'.

स्वस्ति [ सु+अ- ] अ० आशीष्, मङ्गल, क्षेम, कल्याण, पुण्य, वृद्धि, प्रसाद का द्योतक ; expresses blessing, welfare, prosperity, joy, bliss : स्वस्त्यस्तु ते, used as a particle of benediction : may it be well with thee. —क पुं० माङ्गलिक चिह्न-विशेष, माङ्गलिक द्रव्य, चतुष्पथ, भुजाओं को व्यत्यस्त रूप से छाती पर रखना, राज-भवन ; a kind of mystical mark on persons or things denoting good luck, lucky object, meeting of four roads, crossing of the arms, making a sign like the cross. —कः —कम् धनिक-भवन, सर्वतोभद्र, नन्द्यावर्त, योगियों का आसन-विशेष ; a

mansion or a temple of particular form with a terrace in front, residence of a rich man, particular mode of sitting by the yogins. Cp. स्वस्तिकपाणिभूत: 'having auspicious things (दधि-दूर्वादि) in hand=ऋद्धिमत्. —स्तिकार पुं० कल्याण करना ; doing good. —घोष: 'स्वस्तिवाचनशब्द:'. —स्तिप्रणिहित पुं० कल्याणाभिनिवेशी ; with his heart set on welfare. —भाव पुं० 'सुतरामस्तिभाव: सत्तास्येति शिव:'. —मत् वि० कुशली ; hale and hearty. —मुख वि० आशीर्मुख ; pronouncing blessings or benediction. —वाचन न० अनुष्ठान के आरम्भ में बोले जाने वाले सौख्यवर्धक मन्त्र ; recitation of particular mantras preparatory to the religious rites. —स्त्ययन (1) न० आशीर्वाद, कल्याण, समृद्धि; blessing, welfare, prosperity. (2) वि० कल्याणकारी ; conducive to welfare. Note 'कृतस्वस्त्ययनम् 'कृतमङ्गलाचरणम्'.

स्वस्थ [ स्वप्रतिष्ठ:, विषयैरनाकृष्ट: ] वि० अपने में स्थित, स्थिरचित्त,. शान्त, निर्विक्षेप, नीरोग ; collected in self, calm, composed, healthy, at ease, comfortable : समदोष: समाग्निश्च समधातुमलेन्द्रिय: । प्रसन्नात्मेन्द्रियमना: स्वस्थ इत्यभिधीयते [Suśruta, Sūtrasthāna]. —चेतस् वि० 'sound-minded'. —स्थावेशचूर्ण न० स्वस्थों को भी भ्रम में डाल देने वाला चूर्ण; powder able to affect the healthiest. —स्त्रीय पुं० भागिनेय; son of sister. —हस्त पुं० अपना लेख या हस्ताक्षर ; autograph, signature.

स्वाकृति [ सु+आ- ] वि० सुरूप ; handsome.

स्वागत न० शुभागमन, अगवानी ; welcome, salutation.

स्वाङ्ग [ अद्रवं मूर्तिमत् स्वाङ्गम् ] न० अपना शरीर ; anything solid (not liquid), one's own body. —चार वि० सदाचारी; well-conducted. —च्छन्द्य न० स्वच्छन्दता, मनस्तरंग, मनमौज ; independence. —द्यात् क्रिवि० 'by one's own will'. —ञ्जलक न० अपनी अञ्जलि ; own folded hands. —तन्त्र्य न० स्वतन्त्रता; freedom of will, independence. —ति पुंस्त्री० नक्षत्र-विशेष ; a particular star, the 13th or 15th asterism. Note स्वातीपथ: 'छायापथ: स्वातीवीथिर्वा । सा चाकाशे सूर्यादीनां मध्यमार्गे मध्यमा वीथि:'.

स्वात्मन् पुं० 'one's own self'. स्वाद पुं० रुचि ; taste, charm. —दु (1) वि० इष्ट, रसवत्, मधुर, स्वाद, जायकेदार; desired, agreeable, sweet, tasty. (2) —द्वी स्त्री० द्राक्षा ; grape. —दुकण्टक पुं० गोखरू ; Asteracantha Longifolia. —काम वि० 'मृष्टान्नकाम:'. —दुपराङ्मुख वि० 'opposed to what is delightful'. —दुकारम् [ अस्वादुं स्वादुं कृत्वा ] स्वाद बनाकर ; making savoury. स्वादुकृतम् 'मधुरतया सिद्धं भोजनम्'. —रसा स्त्री० ककोड़ी ; Asparagus Racemosus.

स्वाधिकार पुं० अपना कर्तव्य ; one's own office or duty : स्वाधिकारात् प्रमत्त: [MD. I. 1.]. —धीन वि० आत्मवश, स्वतन्त्र ; self-dependent, independent. —कुशल वि० अपना कल्याण जिसके अपने हाथ में है ; having prosperity or welfare in one's own power. —चक्र वि० आत्मायत्तसैन्य ; having his own control over the army. —पतिका स्त्री० वह स्त्री जिसका पति उसके वश में है; a woman to whom her husband is devoted, type of heroine : स्वाधीनभर्तृका कान्तो [रतिगुणाकृष्टो] न जहाति यदन्तिकम् [SD. III. 74.]. —नमणि पुं० अकृत्रिम मणि; natural jewel. —नशिक्ष वि० कला का स्वामी ; master of an art.

स्वाध्याय [ स्वमध्ययनं, सुष्ठु अध्ययनं, स्वशाखाया वा अध्ययनम् जप: ] पुं० वेदाध्ययन, अपने आप पढ़ना, अपने वेद का अध्ययन, अपनी शाखा का अध्ययन, सम्यक् अध्ययन, पाठ, जप, धर्मभाषक ; study of the Veda, reciting or reading to oneself, studying one's own śākhā of the Veda, good study, recitation, muttering. —काल पुं० अभ्यास-काल; time for repeated study or study. —प्रवचन [ —ने ] पढ़ना-पढ़ाना ; study and teaching of the Veda. —स्वीकार पुं० दे० उपाकर्म. —याम्नाय पुं० वेदपाठ ; recitation of the Veda.

स्वान [ √स्वन् ] पुं० दे० स्वन. Note अनुस्वान = अनुरणनम्, घण्टा आदि बजाने पर पहली आवाज के बाद जो मधुर ध्वनि देर तक होती रहती है वह ।

स्वानुभूत्येकसार वि० स्वानुभूति ही है एकमात्र सार जिसका ; whose only essence consists in self-enjoyment.

स्वान्त [ बाह्यविषयेष्वनाकुलं मन: ] पुंन० अपना क्षेत्र, मानस, मन, हृदय, अपना अन्त ; own territory, heart, own end or death.

स्वाप पुं० संवेश, शयन, सुप्ति ; sleeping. स्वापतेय [ स्वं धनं तस्य पतिरग्नि: तस्येदम् ] (1) वि० आग्नेय, स्वपति के लिये हित ; pertaining to fire, good for one's lord. (2) —यम् न० रिक्थ, धन, स्वर्ण ; wealth, gold. —पन [ स्वापयतीति ] न० मोहन अस्त्र अथवा मन्त्र ; inducing sleep (weapon, spell). —प्यय [ √इ, स्वमपीतो भवति ] पुं० सुषुप्ति ; deep sleep.

स्वाभाविक वि० नैसर्गिक, प्राकृतिक ; natural, inborn. —भास [ स्व+आ- ; ] —स्वयं-प्रकाश ; self-luminous.

स्वामिन् [ स्व+मिन्, स्वाचार: ] (1) वि० स्वस्थ वाला, अपनी इच्छा से बरतने वाला ; acting according to one's

own self. (2) —मिन् पुं० ईशिता, शासक, राजा ; owner, master, ruler, king. स्वामीयति स्वामी की तरह बरतता है ; regards one self as master.

**स्वायत** वि० अति-पीवर ; very fat, well-grown. स्वायं भुवो योगः, cp. हैरण्यगर्भी धारणा.

**स्वारसिक** [ स्वरसे चरति ] वि० स्वरस वाला, स्वाभाविक, प्रत्यक्ष ; possessing inherent flavour or sweetness (poetical composition), natural, evident. —स्य न० स्वरसता, फसाहत, खूबी ; condition of possessing natural flavour, elegance.

**स्वाराज्** [ -ट्, स्वयं राजते] पुं० 'epithet of Indra'. —ज्य न० स्वर्ग, मोक्ष, ब्रह्मात्मैक्य ; heaven, liberation, identification with the self-luminous [Brahman. Note बृहदारण्यक I. 1-2.]. स्वारोचिष पुं० 'name of the second Manu'.

**स्वार्थ** पुं० अपना लक्ष्य ; one's own object, aim, wish. —र्थपण्डित वि० मतलब साधने में कुशल; clever in one's own affairs. —र्थलिप्सु वि० 'desirous of gaining one's own object'.

**स्वालक्षण्यपरीक्षा** स्त्री० स्वैरिता का ज्ञान ; knowledge of wanton nature ( of women ) : स्वालक्षण्यपरीक्षार्थं तासां शृणुत निष्कृतीः [ Manu. IX. 19. ]. —शितंभव [ स्वाशितस्य भावः ] पुं० पूर्ण तृप्ति ; full satisfaction. Cp. स्वाशितः 'सुष्ठु आशितमान्'. —स्थ्य न० स्वस्थता, सेहत, धैर्य ; health, steadiness. —स्वाहा [सु+आह] 'देवताभ्यो हविर्दाने'; auspicious word in pouring an oblation in fire.

**स्वित्** अ० प्रश्ने वितर्के च, तव ; perhaps, indeed, then.

**√स्विद्** [ 'गात्रप्रक्षरणे', स्विद्यति, स्विन्न, स्विन्न ] पसीना आना; to sweat, perspire. (2) स्विद् [स्नेहनमोचनयोः, स्वेदते] मालिश करना, छुड़ाना ; to be anointed, cause to leave. स्विन्नालिक-तल वि० प्रस्विन्न-ललाटः ; with his forehead perspired. स्विष्टकृतो देवाः [ स्विष्टं शोभनमिष्टं दिव्यस्थ्यन्नपानादिकं ये यागेन प्रीताः सन्तो यजमानाय कुर्वन्ति ] यजमान की इच्छा पूरी करने वाले देव ; gods bestowing the choicest things on the sacrificer.

**स्वीकार** [ स्व √कृ ] अपना बनाना, मानना, विवाह करना ; accepting, assenting, agreeing, marrying = स्वीकरणम्, स्वीकृतिः, cp. प्रतीच्छति-'अङ्गीकरोति'. —रण पुं० बलात् अपना बनाना, पकड़ लेना; forcible seizure.

**स्वेच्छा** स्त्री० अपनी इच्छा ; one's own will or wish —च्छया क्रिवि० 'according to one's own wish' स्वेच्छया स्वस्य चिच्छक्तौ विश्वमुन्मीलयत्यसौ' Nandikeśvara. —चार पुं० स्वैरिता ; acting as one likes —विहारिन् वि० यथेच्छ विहार करने वाला; wandering at will = केलिकिलः.

**स्वेद** [ √स्विद् ] पुं० घर्म, निदाघ, पसीना, सील ; sweat moisture. —दाः बहु० पसीने की बूंदें ; drops of sweat. —ज पुं० ऊष्मा से उत्पन्न, कृमि-दंशादि; born of sweat, bug etc. —दनी स्त्री० कन्दु, मद्य बनाने का बरतन भट्टी, कड़ाही ; vessel used in brewing liquor, frying pan, saucepan. —सुप्त वि० पसीने में तर covered with perspiration. —यु वि० पसीना आया ; sweating. स्वेद्य वि० पसीना आकर ठीक होने वाला ; to be treated with sweat : स्वेद्यमामज्वरं प्राज्ञः कोऽम्भसा परिषिञ्चति [ Māgha II. 54. ].

**स्वैर** [ स्वेन ईरितुं शीलमस्य ; note कामगमः 'इच्छया गन्तुं शीलमस्य' used in a good sense ] वि० स्वेच्छाचारी, स्वच्छन्द, खुदसर, मन्द, कुन्द ; self-willed, sluggish. मन्दस्वच्छन्दयोः स्वैरः 'Amara'. —रा स्त्री० दुराचारिणी; wanton. —म् क्रिवि० मन-मरजी, धीरे-धीरे ; according to one's pleasure, slowly. स्वैरालापाः 'नर्मोक्तयः, स्वैरसुप्ता अभिसारिका'. —रिन् (1) वि० स्वच्छन्द, निरवग्रह, अपावृत ; self-willed —णी स्त्री० सर्वजनोपभोग्या, कुलटा, नर्तकी ; unchaste woman, female dancer. —रिता स्त्री० स्वतन्त्रता, यदृच्छा; self-willedness = स्वैरता.

**स्वोपार्जित** वि० स्वयं कमाया ; self-earned. **स्वोरस** [स्वः+र-] पुं० कुटे अथवा पिड़े तिल आदि की गाद, कल्क; residue or sediment of oily substance when ground with a stone. —वशीय [for श्वोवसीयः] न० प्रसन्नता, क्षेम, श्वःश्रेयस, समृद्धि ; happiness, prosperity (as regards future life) = श्वः+वसीयस्, comp. of वसु. Pāṇini's श्वसो वसीयः श्रेयसः [ V. 4. 80. ] is redundant.

## ह

**हंस** [√हन् 'हिंसागत्योः', हन्ति गच्छति विश्वं संहरतीति वा] पुं० मानसवासी पक्षी, चक्राङ्ग, श्वेत गरुड, परमात्मा, आत्मा, सूर्य, शिव, विष्णु, काम, योगिभेद, अनुत्साही राजा, गुरु, पावन पुरुष, पर्वत ; swan, living on the Mānasa lake, goose, Supreme Being [soul, sun, Śiva, Viṣṇu, Cupid, a particular type of yogin, unambitious king, preceptor, pure man, mountain. Cp. चक्रपादि=चरणेन समुदायेन स्मरन्ति चरन्तीति

'हंससारसादयः'. Note हंस 'त्रिदण्डी', परमहंसः 'एकदण्डी', महाहंसः 'दण्डादिहीनः'.

हंसक पुं० पाद-कटक, पाजेब, बिछुआ; bracelet of foot=घर्घरी. —कीलक पुं० रतिबन्ध-विशेष ; a particular posture in coition. —कूट पुं० 'a peak of the Himālaya'. —गद्गदा स्त्री० प्रियंवदा; sweetly speaking. —गामिनी स्त्री० 'having graceful gait like that of a haṁsa'. —नादिनी स्त्री० अपूर्व सुन्दरी ; an excellent woman : गजेन्द्रगमना तन्वी कोकिलालापसंयुक्ता । नितम्बे गुर्विणी या स्यात् सा स्मृता हंसनादिनी ॥ —मत्तस्वर वि०='मत्तहंसस्वरः'. —मार्ग पुं० 'name of a mountainous country, situated on the side of Himavat [Brahmāṇḍa 69] the modern Magara(?). If so West Central Himālayish and Mongoloid. —मुखप्रसेका स्त्री० हंस के मुंह जैसी नाली वाली ; having channel like the mouth of a goose. —रथ पुं० 'Brahmā'=हंसवाहनः. —लोहक न० पीतल ; brass.

हंसोदक [ शारदं सलिलम् ] न० सूर्य-चन्द्र की किरणों से भावित जल; water purified by the rays of the sun and moon : 'दिवसेऽत्युष्णसंतप्तं हिमांशुरश्मिभिः शीतमम्बु शशिरश्मिभिर्निशि । एवमेवतदहर्निशं स्थितं तच्च हंसजलनामकं स्मृतम्', द्रव्यरत्नमालायाम् ।

हंहो अ० 'hallo'. ह अ० सचमुच, निश्चय से, अलबत्ता, तब ; verily, indeed, of course, then. हञ्जिका स्त्री० नौकरानी, भारङ्गी ; female attendant, Clerodendrum Siphonantus. हञ्जे चेरी अथवा दासी के लिये संबोधन ; form of address of a slave girl.

हट्ट पुं० बाजार, मारकीट, पैंठ ; market, a petty market or fair. —ट्टी स्त्री० 'a small market'. —विलासिनी स्त्री० अञ्जनकेशी ; a vegetable perfume.

हठ [ √हठ् 'प्लुतिशठत्वयोः, बलात्कारे च' ] पुं० जोर-जबर, बलात्कार, प्रसभ, जिद्द, प्रतिबन्ध ; violence, force, pertinacity. —ठेन —ठात् क्रिवि० जबर्दस्ती ; by force, forcibly. —वादिक पुं० 'Cārvāka' अचिन्तितस्यातर्कितस्य च लाभे विश्वासकर्ता.

हण्डिका स्त्री० हंडिया ; earthen pot.

हण्डे नाटक में नीच के लिये संबोधन; form of address of a man of low caste (in drama).

हत वि० प्रहृत, निवर्हित, पटका, पीटा, क्षत, घायल, सताया, नष्ट, मनोहत, प्रतिहत, फटे-हाल, मारा, दई-मारा, शप्त : हतः पञ्चेषुपावकः [ Śṛṅg. 76. ] ; hit, hurt, injured, struck, beaten, destroyed, wretched, dejected, killed, accursed. —क वि० क्षुद्र पातकी, गया-गुजरा, डरपोक, दस्यु, पोच, हताश, हतभाग्य ; a low person, miserable, coward, disappointed, ill-fated. —दैव वि० दईमारा, अभागा, हतभाग, हतभाग्य, दैवोपहत, हतविधि, दैवहतक ; ill-fated. —त्विष् वि० मन्दकान्ति ; diminished in lustre=हतप्रभः. —द्विष् वि० नष्ट-शत्रु ; one who has destroyed his enemies=हतशात्रवः. —मूर्ख पुं० वज्र मूर्ख ; block-head. —लक्षण वि० कुलक्षणी; unlucky. —वृत्त न० जो छन्द लक्षणानुकूल होने पर भी सुनने में ठीक न लगे, अथवा जो रस के विपरीत हो ; defective metre [ SD. VII. ]. —शौण्डा 'हतमत्तजना नगरी'. —श्री वि० नष्ट-धन, पानीमरा ; one whose property is blighted, one whose manliness is blunted. —साध्वस वि० निर्भय; dauntless. —स्वस्ति 'नष्टकल्याणाः'. —ार्चिः 'रात्रिः' = पैशाची, शर्वरी, तमिः. Cp. हताहताः 'मुमूर्षवः'.

ह-ति [ √हन् ] स्त्री० हत्या, अपकर्ष, दोष, क्षत, प्रहार ; killing, defect or detraction, blow, stroke. हत्-त दे० हत्र. हत्-नु पुं० व्याधि, शस्त्र ; disease, weapon. हत्या स्त्री० वध ; killing, slaying.

ह-थ [ √हन् ] पुं० प्रहार, चोट, मृत्यु ; stroke, blow, death.

√हद् [ 'पुरीषोत्सर्गे', हदते ; in Hindī √हग् with change of *d* into *g* ] हगना, शौच जाना ; to evacuate or discharge faeces.

√हन् [ 'हिंसागत्योः', हन्ति, हत, जिघांसति, घातयति, but कंसं घातयति=कंसवधमाचष्टे ] मारना, पीटना, डंडे से मारना, चोट मारना, घायल करना, नष्ट कर डालना, दबाना, दूर करना, शान्त करना (भूख) ; to strike, beat, hit, hurt, wound, destroy, overcome or subjugate, repress, drive away (hunger), kill.

हन [ हन्तीति ] वि० घातक ; killer : यक्षहनः. —न न० मारना ; killing.

हनु [ हन्ति or हन्यते ] पुंस्त्री० अधर मुखफलक, ठोडी, अस्त्र, व्याधि, मृत्यु, वेश्या; chin, weapon, sickness, death, prostitute. —मूल न० जबड़े की जड़ ; root of jaw. —नूमत् [ प्रशस्तहनुः ] (1) पुं० 'Hanūmān, the best of the monkeys : 'पतितस्य कपेरस्य हनुरेका शिलातले । किंचिद् भिन्ना दृढहनोर्हनूमानेष तेन वै' [ Govinda on Rām. VI. 28. 15. ]. (2) वि० 'having a beautiful jaw

हन्त हर्ष, खेद, विषाद, अनुकम्पा, आश्चर्य, शीघ्रता एवं वाक्यारम्भद्योतक अव्यय : हन्त ते कथयिष्यामि 'ले अब मैं तुझे सुनाता हूं', शृणु हन्त 'सुनो भाई' ; come, look, pray; expresses joy, grief, pity, surprise and hurry.

हन्-तु पुं० हत्या, मृत्यु ; killing, death. —काम वि० 'wishing to kill'. हन्तृ वि० हत्यारा ; a slayer,

murderer, destroyer. हन्न [ √हद् ] न० शौच ; excrement=हत्तं, गूतं, गूनम्.

हम्मारव पुं० ढंगरों की रांभ ; lowing=हंबारवः.

हय [ √हि 'गतौ वृद्धौ च' ] पुं० घोड़ा ; horse. स्त्री० हयी, हया. —कोविद वि० घोड़ों का पारखी ; skilled in horses. —गर्दभि [ हयमश्वं गर्दभीं च स्वयोनित्वेनाचक्षते ता अश्वगर्दभ्यः अश्वतर्यः, ताः रथस्थं वहन्त्येनम् ] पुं० जिसके रथ को खच्चर खींचते हैं ; Śiva, whose chariot is drawn by mules. —ग्रीव वि० घोड़े जैसी गरदन वाला; horse-necked, an incarnation of Viṣṇu. —यंकष पुं० कोचवान; charioteer. —चर्या स्त्री० अश्वमेधयागानुष्ठान ; performing the horse-sacrifice. —यन न० पालकी, वहली, पीनस; palanquine, covered carriage for women. —यपुच्छी स्त्री० मूंग ; beans called *mūṅg*. —माण्ड न० काठी, अश्वभूषण ; saddle, horse-ornament. —मारक पुं० कनेर ; Oleander. —मेध पुं० 'horse-sacrifice'. —यानविद् वि० अश्वगतिज्ञ ; one skilled in horse-trot. —शाला स्त्री० अस्तबल ; stable of horses. —शास्त्र न० अश्व-विद्या ; science of horses. —शिरस् पुं० 'Viṣṇu'.

हयायुर्वेद पुं० अश्वशास्त्र ; veterinary science. —रूढ वि० घुड़सवार ; mounted on a horse. हये 'ho'.

हर [ हरतीति ] (1) वि० हरने या ले चलने वाला, दूर करने वाला, नाशक, आकर्षक, हकदार ; taking away, removing, depriving of : खेदहरः, carrying, grasping, attracting, claiming : रिक्थहरः. (2) —रः पुं० 'शिवः, अग्निः, ग्रहणं च'. —क पुं० चोर ; thief. —चूडामणि पुं० चन्द्र ; Śiva's crest-gem, moon. हरण (1) न० पकड़ना या ग्रहण, हर ले जाना, अपहरण : चिन्ताहरणम्, यौतकादि सुदाय, जप्त करना, छीन लेना, डाका डालना, भगा ले जाना, नष्ट करना ; act of seizing, carrying off or removing, offering gifts of love [=प्रीतिदायः, यौतकम्], confiscating, robbing, abduction, Note कालहरणम् 'विलम्बः', अमृताहरणम् : misstatement, deception [ Daśa. I. 68. ]. —णः पुं० हाथ; hand. (2) वि० लेने वाला ; taking. —णहारिका स्त्री० दाय-समानयन ; bringing in dāya or inheritance. —णीय वि० जिसे हरना है ; to be taken away. —रशेखरा स्त्री० 'Śiva's crest, Gaṅgā'. हराहर पुं० म्रियमाण का श्वास ; the breath of a man dying in a battle-field.

हरि [ √हृ ] (1) वि० हरा, हरेपन को लिये, पीला, धूसर, लाल-भूरा, गरुड़ा; green, greenish, yellow, reddish-brown. (2) —रिः [ संहर्ता नारायणः ] 'Viṣṇu, Vaikuṇṭha [ विगतं कुण्ठनं गतिप्रतिघातः यस्मात् सः, स्वार्थेऽण् ], Indra, Śiva, Yama, Vāyu, sun, moon, wind, lion : हरीक्षणः 'सिंहप्रेक्षणः', ray, horse, parrot, snake, monkey, frog, next world, yellow colour : हरिपर्यन्तम् 'पिङ्गलवर्णपर्यन्तचक्षुः', हरिकर्णी 'कपिकर्णी राक्षसी'. —केलि स्त्री० 'name of Bengal'. —केशीयाः 'inhabitants of Bengal'. —केश [हरयो रश्मयः इन्द्रियाणि वा केशा इव स्वरूपान्तर्गता वह्निर्मूलाश्च यस्य, or हरिणामीशः, or हरयः इन्द्रियाण्येव केशा इव केशा रश्मयो यस्य ] 'Śiva'. हरि-चन्दन पुंन० पीत चन्दन; yellow sandal-wood, one of the five *devatarus* : मन्दार, पारिजातक, संतानक, कल्पवृक्ष, हरिचन्दनाख्याः.

हरिण [ हरि-ण or हृ-इन ] (1) वि० पाण्डुर वर्ण वाला, पीला-सफेद, हलके बादामी रंग का, धूसर, पीलेपन को लिये श्वेत ; pale, whitish, reddish or yellowish white. (2) —णः पुं० (A) कुरंग, सारंग, बारहसींगा : पांच प्रकार का : हरिणश्चापि विज्ञेयः पञ्चभेदोऽत्र सैरभ। ऋष्यः खड्गो रुरुश्चैव पृषतश्च मृगस्तथा, श्वेत रंग; antelope, deer, white colour. (B) श्वेतः शुद्धः शिवः ; epithet of Śiva. —णी (1) वि० हिरण्मयी, सुनहरी ; golden. (2) स्त्री० मृगी, स्त्रियों की चार जातियों में से एक [ =चित्रिणी ], सुवर्ण-प्रतिमा, एक छन्द, हरा रंग ; a female deer, one of the four classes of women, also called *citriṇī*, golden image, name of a metre, green colour. —धामन् पुं० 'moon'=हरिणकलङ्कः. —हृदय वि० 'timid'. —णाश्व पुं० 'wind, air'.

हरित् (1) वि० हरा, हरेपन को लिये, पीला [ cp. हरिद्रा ], पीलेपन को लिये, पालाश ; green, greenish, yellow, yellowish. (2) —त् पुं० हरा अथवा पीला रंग, सूर्य का घोड़ा, तेज घोड़ा, शेर, सूर्य, विष्णु, दिशा ; green or yellow colour, horse of the sun, swift horse, lion, sun, Viṣṇu, quarter. —त [स्त्री हरिता, हरिणी] (1) वि० पीला, हरा, हरे रंग का, सब्ज, गरुड़ा ; pale, yellow, green, of green colour, verdant, tawny. (2) —तः पुं० हरित् अथवा हरा रंग, शेर; green colour, lion. —ता स्त्री० दूर्वा, भूरे रंग का अंगूर अथवा दाख ; *dūrvā* grass, grape of brown colour.

हरितक न० शाक, शिम्ब, भाजी; green vegetable. —तपत्र न० मेंहदी; a species of plant. —तभेषज न० पीलिये की औषध ; remedy against jaundice.

हरिताल न० हरताल; orpiment=हरिबीजम् : हरितालं हरिबीजं लक्ष्म्या बीजं मनःशिला. —तमन् पुं० सुरमा, नीला थोथा ; emerald, blue vitriol. —रिदश्व पुं० हरे-पीले घोड़ों वाला सूर्य, हरिश्चन्द्र ; sun having green-yellow horses, Hariścandra.

